किन्तु उद्धार तो उसी का होता है जो इस प्रेम के समुद्र को नाँघ जाता है। इसे लाँघने पर अमरावती के समस्त सुख प्राप्त हो जाते हैं। रत्नसेन ने तो उसी समुद्र में अपनी नौका उतारी थी, जो प्रेम-समुद्र का अंग मात्र है। ऐसे प्रेमी को न तो स्वर्ग की चाह है और न नरक की चिंता। उसका तो एक मात्र लक्ष्य है—प्रेम-मार्ग पर जाने वाले प्रिय का संयोग प्राप्त करना।[1] स्वर्ग को तुच्छ समझने वाली और मोक्ष का तिरस्कार करने वाली कृष्ण की गोपियों की निष्ठा के समान निष्ठा को अपने हृदय में धारण कर रसिक योगी (रत्नसेन, आत्मा से परमात्मा के संयोग के हेतु जाता है। प्रेम की पवित्रता और पद्मावती का ईश्वरत्व जायसी के इस प्रेम-काव्य में इसीलिये स्वतः सिद्ध है। जायसी को इस प्रेम को लेकर भगवत्पक्ष में भी बढ़ाना था। ईश्वर के प्रति प्रेम का उदय पहले भक्त के हृदय में होता है। ज्यों ज्यों यह प्रेम बढ़ता जाता है त्यों-त्यों भगवान की कृपा-दृष्टि भी होती जाती है यहाँ तक कि पूर्ण प्रेम दशा को प्राप्त भक्त भगवान को भी प्रिय हो जाता है, प्रेमी होकर प्रिय होने की पद्धति भक्तों की है। भक्ति की साधना का क्रम यही है कि पहले भगवान हमें प्रिय लगें पीछे अपने प्रेम के प्रभाव से हम भी भगवान को प्रिय लगने लगेंगे।[2] इस दृष्टि से परम प्रेमी जायसी ने रत्नसेन और पद्मावती की सृष्टि की थी। दोनों एक दूसरे के प्रेमी और प्रिय हैं। जैसे प्राप्त करने के लिये रत्नसेन योगी हुआ था। जिसका संकेत ऊपर किया जा चुका है)। यह योग आत्मिक था। यहाँ भगवान भक्त के लिये समान है और भक्त भगवान के लिए। रत्नसेन पद्मावती को ईश्वर मानता है और पद्मावती रत्नसेन को। दोनों दोनों को प्राप्त करने के हेतु माधुर्यरस-सरिता में बहते रहते हैं। सिंहल द्वीप खंड में रत्नसेन से भेंट होने पर स्वयं शंकर जी ने पद्मावती के ईश्वरत्व का प्रतिपादन किया है और कहा है कि पद्मावती का निवास स्थान वहाँ है जहाँ न तो भौंरा जा सकता है और न किसी पक्षी का ही प्रवेश हो सकता है। शंकर जी के निर्देशात्मक सिद्धि गुटके से ही रत्नसेन वहाँ पहुँचकर उसका दर्शन प्राप्त कर सकता है और तब दिव्य संयोग।[3]

---

१ जायसी ग्रंथावली पद्मावत—सात समुद्र खंड पृ० ६६

२ जायसी ग्रंथावली पद्मावत—भूमिका पृ० ५४

३ कहाँ देख पद्मावति रामा। भौंर न जाइ न पंखी नामा।
अब तोहि देउँ सिद्धि एक जोगू। पहिले दरस होइ तब भोगू।
—जायसी ग्रंथावली—सिंहलद्वीप खंड पृ० ६६

इधर पद्मावती स्वयं रत्नसेन को पत्रिका भेजते हुये जो लिखती है, उससे भी उसका ईश्वरत्व कवि की दृष्टि में सिद्ध हुआ है।[1] इतना सब होते हुये भी पद्मावती अपने पत्र में लिखती हुई कहती है कि—

आवहु सामि सुलच्छना, जीव बसै तुम्ह नांव।
नैनहिं भीतर पंथ है, हिरदय भीतर ठांव।

—जायसी ग्रंथावली—राजा गढ़छेंका खंड, पृ० १०१

रत्नसेन की तरह पद्मावती का प्रेम भी प्रबल है उसके नेत्र उसके प्रियतम के लिए प्रवेश-द्वार हैं और हृदय उसके प्रियतम का निवास-स्थल। इस रमणीय स्थल पर वह अपने स्वामी को आने आग्रह का करती है। इस पद्मावती ने जब तक अपने प्रभु का नाम नहीं सुना था, तब तक किसी पीर का अनुभव नहीं किया था, किन्तु प्रियतम का नाम सुनते ही उसका धैर्य छूट जाता है और वह भी उसी प्रकार व्याकुल होती है, जिस प्रकार रत्नसेन। कृष्ण भक्ति के रसिक संतों ने भी राधा-कृष्ण की इस आकुलता का बड़ा सरस वर्णन प्रस्तुत किया है। जिस प्रकार चन्द्रमा को देखने वाली चकोर की सारी वृत्तियां प्रिय में एकाग्र हो जाती हैं उसी प्रकार रत्नसेन की वृत्ति पद्मावती में और पद्मावती की रत्नसेन में दृष्टिगोचर होती हैं। जायसी का विश्वास है कि प्रेम के पंथ के पार दिव्य लोक में प्रियतम का सामीप्य जिसने प्राप्त कर लिया उसका संयोग नित्य है। उस उत्तम कैलास में ही आनंद का निवास है और अमरत्व का भी, यथा—

प्रेम पंथ जो पहुँचै पारा। बहुरि न मिलै आइ एहि छारा॥
तेहि पावा उत्तिम कैलासू। जहाँ न मीचु, सदा सुख-वासू॥

—बोहित खंड (जायसी ग्रंथावली) पृ० ६२

रत्नसेन ने उस उत्तम कैलास में पहुँचकर जब प्रिय के आमंत्रण का (हीरामन तोते के द्वारा लाया हुआ पत्र) पत्र पाया, तो वह आनन्दविभोर हो गया और कहने लगा—

जहाँ पिरीतम वै बसहिं, यह जिउ बलि तेहि बाट।
वह जो बोलावै पाँव सौं, हौं तहँ चलौं लिलाट।

—राजा गढ़छेंका खंड (जायसी ग्रंथावली) पृ०१०१

---

१ हौं रानी पद्मावती सात सरग पर बास।
हाथ चढ़ौं मैं तेहि के प्रथम करै अपनास।
—जायसी ग्रंथावली–राजागढ़छेंका खंड पृ० १००

इधर तो प्रेमी अपने प्रिय के निकट मस्तक के बल जाने के लिये तैयार है और उधर प्रिय अपने प्रेमी के वियोग में बेहाल है। पद्मावती को अब एक-एक क्षण युग के समान बीत रहा है। प्रिय मिलन के अभाव में उसका सारा शरीर व्याकुल है। विरह ने काल का सा रूप बनाकर उसके शरीर को जीर्ण शीर्ण करना प्रारंभ कर दिया है। सखियाँ पद्मावती की इस विरहाकुल अवस्था को देखकर अत्यंत दुखी हैं किन्तु—

बिरह काल होइ हिये पईठा। जीउ काढ़ि लै हाथ बईठा॥
खिनहिं मौन बाँधे खिन खोला। गही जीभ मुख आव न बोला॥
खिनहिं बेझि के बानन्ह मारा। कँपि कँपि नारि मरै बेकरारा॥
कैसेहु बिरह न छाँड़ै, भा ससि गहन गरास।
नखत चहूँ दिसि रोवहिं, अंधर धरति अकास।

—जायसी ग्रंथावली—रामचन्द्र शुक्ल सं० पृ० १०७

चन्द्रमुखी पद्मावती को राहु रूपी विरह ने ग्रसित कर मृत तुल्य कर दिया। प्रीति की लता में बंधी हुई पद्मिनी विवश है। प्रेमाश्रित जायसी की धारणा है कि प्रीति-लता में फँस कर दुख उठाने वाले को ही प्रियतम की प्राप्ति होती है और तब उसी के द्वारा माधुर्य रस का पान भी। यथा—

प्रीति बेलि उरझी जब तब सुझाइ सुख-साख।
मिलै पीरीतम आइकै दाख-बेलि रस चाख।

—जायसी ग्रंथावली—रामचन्द्र शुक्ल सं० पृ० १०८

सूफी संत कवियों में प्रिय-विरह की भावना अत्यधिक तीव्र है। विरह ही उनकी साधना का एक मात्र आधार है। ऊपर हमने जायसी पद्मावती के कतिपय अंश उद्धृत करके इस तथ्य को देखा है। अन्य सूफी कवियों ने भी इसी पद्धति का अनुसरण किया है। कुतबन कृत मृगावती में भी राजकुमार की दोनों रानियाँ प्रियमिलन की उत्कंठा में ही सती होती हैं—

रुकमिनी पुनि वैसहि मरि गई। कुलवंती सत सों सति भई॥
बाहर वह भीतर वह होई। घर बाहर को रहै न पाई॥

आचार्य रामचन्द्र शुक्ल के शब्दों में ईश्वर का विरह सूफियों के यहाँ भक्त की प्रधान संपत्ति है जिसके बिना साधना के मार्ग में कोई प्रवृत्त नहीं हो सकता।[1]

---

१ आ० रामचन्द्र शुक्ल—हिन्दी साहित्य का इतिहास पृ० ९७

इधर पद्मावती स्वयं रत्नसेन को पत्रिका भेजते हुये जो लिखती है, उससे भी उसका ईश्वरत्व कवि की दृष्टि से सिद्ध हुआ है।[1] इतना सब होते हुये भी पद्मावती अपने पत्र में लिखती हुई कहती है कि—

आवहु सामि सुलच्छना, जीव बसै तुम्ह नांव।
नैनहि भीतर पंथ है, हिरदय भीतर ठांव।

—जायसी ग्रंथावली—राजा गढ़छेंका खंड, पृ० १०१

रत्नसेन की तरह पद्मावती का प्रेम भी प्रबल है, उसके नेत्र उसके प्रियतम के लिए प्रवेश-द्वार हैं और हृदय उसके प्रियतम का निवास-स्थान। इस रमणीय स्थल पर वह अपने स्वामी को आने का आग्रह करती है। इस पद्मावती ने जब तक अपने प्रभु का नाम नहीं सुना था, तब तक किसी पीर का अनुभव नहीं किया था, किन्तु प्रियतम का नाम सुनते ही उसका धैर्य छूट जाता है और वह भी उसी प्रकार व्याकुल होती है, जिस प्रकार रत्नसेन। कृष्ण भक्ति के रसिक संतों ने भी राधा-कृष्ण की इस आकुलता का बड़ा सरस वर्णन प्रस्तुत किया है। जिस प्रकार चन्द्रमा को देखनेवाली चकोर की सारी वृत्तियाँ प्रिय में एकाग्र हो जाती हैं, उसी प्रकार रत्नसेन की वृत्ति पद्मावती में और पद्मावती की रत्नसेन में दृष्टिगोचर होती है। जायसी का विश्वास है कि प्रेम के पंथ के पार दिव्य लोक में प्रियतम का सामीप्य जिसने प्राप्त कर लिया उसका संयोग नित्य है। उस उत्तम कैलास में ही आनंद का निवास है और अमरत्व का भी, यथा—

प्रेम पंथ जो पहुँचै पारा। बहुरि न मिलै आइ एहि छारा॥
तेहि पावा उत्तिम कैलासू। जहाँ न मीचु, सदा सुख-बासू॥

—बोहित खंड (जायसी ग्रंथावली) पृ० ११

रत्नसेन ने उस उत्तम कैलास में पहुँचकर जब प्रिय के आगमन का (हीरामन तोते के द्वारा पाया हुआ पत्र) पत्र पाया, तो वह आनन्दविभोर हो गया और कहने लगा—

जहाँ पिरीतम वै बसहिं यह जिउ बलि तेहि बाट।
वह जो बोलावै पांव सो, हौं तहँ चलौं लिलाट।

—राजा गढ़छेंका खंड (जायसी ग्रंथावली) पृ० १०१

---

१ हौं रानी पद्मावती सात सरग पर बास।
हाथ चढ़ौं मैं तेहि के प्रथम करै अपनास।
—जायसी ग्रंथावली-राजागढ़छेंका खंड पृ० १००

इधर तो प्रेमी अपने प्रिय के निकट मस्तक के बल जाने के लिये तैयार है और उधर प्रिय अपने प्रेमी के वियोग में बेताब है। पद्मावती को अब एक-एक क्षण युग के समान बीत रहा है। पिय मिलन के अभाव में उसका सारा शरीर व्याकुल है। विरह ने काल का सा रूप बनाकर उसके शरीर को जीर्ण शीर्ण करना प्रारंभ कर दिया है। सखियाँ पद्मावती की इस विरहाकुल अवस्था को देखकर अत्यंत दुखी हैं, किन्तु—

विरह काल होइ हिये पईठा। जीउ काढ़ि लै हाथ बईठा॥
खिनहिं मौन बाँधे खिन खोला। गही जीभ मुख आव न बोला॥
खिनहिं बेझि के बानन्ह मारा। कंपि कंपि नारि मरै बेकरारा॥
कैसेहु विरह न छाँड़ै, भा ससि गहन गरास।
नखत चहुँ दिसि रोवहिं, अंधर धरति अकास।

—जायसी ग्रंथावली—नागरीप्रचारिणी सभा खं० पृ० १०७

चन्द्रमुखी पद्मावती को राहु रूपी विरह ने ग्रसित कर मृत तुल्य कर दिया। प्रीति की लता में जकड़ी हुई पद्मिनी विवश है। प्रेमाश्रित जायसी की धारणा है कि प्रीति-लता में फँस कर दुख उठाने वाले को ही प्रियतम की प्राप्ति होती है और तब उसी के द्वारा माधुर्य रस का पान भी, यथा—

प्रीति बेलि अरुझै जब तब सुरुझहिं सुख-साख।
मिलै पीरीतम आइके दाख-बेलि रस चाख।

—जायसी ग्रंथावली— नागरीप्रचारिणी सभा खंड पृ० १०८

सूफी संत कवियों म प्रिय-विरह की भावना अत्यधिक तीव्र है। विरह ही उनकी साधना का एक मात्र आधार है। ऊपर हमने जायसी ग्रन्थावली से कतिपय अंश उद्धृत करके इस तथ्य को देखा है। अन्य सूफी कवियों ने भी इसी पद्धति का अनुसरण किया है। कुतबन कृत मृगावती में भी राजकुमार की दोनों रानियाँ प्रियमिलन की उत्कंठा में ही सती होती हैं—

रुकमिनी पुनि वैसहि मरि गई। कुलवंती सत सों सति भई॥
बाहर वह भीतर वह होई। घर बाहर को रहै न जोई॥

आचार्य रामचन्द्र शुक्ल के शब्दों में ईश्वर का विरह सूफियों के यहाँ भक्त की प्रधान संपत्ति है जिसके बिना साधना के मार्ग में कोई प्रवृत्त नहीं हो सकता।[1]

---

१ आ० रामचन्द्र शुक्ल—हिन्दी साहित्य का इतिहास पृ० ९७

विरह अवधि अवगाह अपारा । कोटि माँहि एक पर स पारा ॥
विरह कि जगत अंबरिया आही । विरह रूप यह सृष्टि सबाही ॥
—मधु मालती

जायसी के ही पदचिन्हों का अनुसरण करने वाले सूफी कवि उसमान भी विरह की स्थिति का अनुभव करते हैं—

ऋतु बसंत नौतन बन फूला । जहँ तहँ भौंर कुसुम रँग भूला ॥
आहि कहाँ सो भंवर हमारा । जेहि बिनु बसत बसंत उजारा ॥
—चित्रावली

प्रेम ही परमात्मा की प्राप्ति का सर्वोत्तम साधन है । इस तथ्य पर विश्वास प्रकट करते हुये नूर मुहम्मद का यह कथन है कि ये—

आगम पुर इन्द्रावती कुँवर कलिंजर राय ।
प्रेमहु ते दोउन्ह कहँ दीन्हा अलख मिलाय ।
—इन्द्रावती

अपनी साधना की इस मान्यता को सार्थक करने के हेतु ही सूफियों ने विरह के महत्व का प्रतिपादन किया है । वे कहते हैं कि विरह से ही प्रिय के संयोग का सुख मिलता है और प्रेम में परिपक्वता भी आती है । प्रभु के वियोग की चरम परिणति संयोग में होती है । रत्नसेन पद्मावती से और पद्मावती रत्नसेन से मिलकर एकाकार हो जाते हैं । रस की बरसात में भीगते हुये दोनों को अपनी सुधि-बुधि नहीं रहती । सरोवरों में खेलने वाले हंस के जोड़े की भाँति वे तन्मयता की अवस्था को प्राप्त कर लेते हैं ।[1]

सूफियों की साधना में भी कृष्ण भक्तों की भाँति ही गुरु-कृपा एवं प्रभु-कृपा से प्रेमियों को यह दिव्य संयोग मिलता है । सूरदास के शृंगार वर्णन की भाँति ही जायसी ने भी षोडश शृंगार का वर्णन किया है । जरा सी अश्लीलता का आभास पाते ही ये सूफी अपने वर्ण्य विषय में अलौकिकता का

---

१ कौतुक केलि करहिं दुख नसा ।
कुंदहिं कुरलहिं जनु सर हंसा ॥
जनहुँ औटि कै मिलि गये, तस दूनौ भए एक ।
कंचन कसत कसौटी हाथ न कोऊ टेक ॥
—जायसी ग्रन्थावली पद्मावती रत्नसेन भेंट खंड
(ना० प्र० स०) पृ० १११।१४०

अविलम्ब समागम कर लेते हैं, जिससे साधकों को सूक्ष्मातिसूक्ष्म का सान्निध्य प्राप्त करने में तनिक भी रुकावट न हो। अपनी रचनाओं में कहीं कहीं तो जायसी आदि कवियों ने आत्मा-परमात्मा के मिलन के वैसे ही वर्णन प्रस्तुत किये हैं जैसे सूरसागर में प्राप्त होते हैं। 'भक्ति का विकास' नामक ग्रन्थ में डा० मुंशीराम शर्मा ने जायसी द्वारा रचित एक 'महरी बाइसी' नामक ( २२ पदों से युक्त ) ग्रन्थ का विवरण प्रस्तुत करते हुए लिखा है—'जायसी ने इस स्थल पर योगयुक्ति पूर्वक मन को मारने भोगों से विरत होने तथा कतिपय अन्य साधनों का उल्लेख किया है। अन्त में आत्मा और परमात्मा के विवाह का वर्णन किया है। बारहवें पद में आत्मा का शृंगार-वर्णन वैसा ही है जैसा सूरसागर में राधा का शृंगार है। वही आभूषण हैं और वैसी ही उपमायें हैं। आत्मा रूपी प्रिया अपने प्रिय परमात्मा को गंभीर गुणों से संयुक्त और महनीय रूप में अनुभव करती है। यह प्रिय पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण सभी दिशाओं में विद्यमान है। इसकी प्राप्ति तभी होती है जब अपने आपको समाप्त कर दिया जाता है।'[1] रत्नसेन ने अपने को समाप्त करके ही पद्मावती को प्राप्त किया था। जिन जिन बाधाओं का समावेश जायसी द्वारा पद्मावत में किया गया है उनसे यह स्पष्ट है कि प्रेमाश्रित रसिकों ने नितान्त शुद्धरूप से त्याग एवं सहिष्णुता को अपनाकर अपनी उस दिव्य भावना को भगवान के प्रति लगाने का संकेत किया है जो सांसारिक विषयों में आसक्त रहती है।

## राम भक्ति काव्य में माधुर्य

उपासना के क्षेत्र में राम और कृष्ण के अवतारों की उपमा सर्वप्रकार से संपन्न तथा सर्वशक्तिमान के रूप में की जाती है। परब्रह्म प्रभु के ये अवतार जब इस भूमि पर होते हैं तब उसका कोई न कोई कारण अवश्य होता है। जहाँ तक राम और कृष्ण के अवतारों का सम्बन्ध है वे तो अपने भक्तों के हृदय में प्रेम के परम आनन्दमय स्रोत को प्रवाहित करने तथा अपनी लीला-क्रीड़ा का प्रसार कर उन्हें रसास्वादन कराने की दृष्टि से हुये हैं। इस लीला क्रीड़ा के माधुर्य का पान करता हुआ भक्त अपने भगवान को अपने हृदय में चिरकाल से प्रतिष्ठित कर लेता है और भगवान अपने मधुर भक्तिरस की प्रतिष्ठा भक्त के हृदय में भक्त के लिये कर देते हैं। मधुर भक्ति के अनन्य से भगवान के सान्निध्य को प्राप्त कर रसिक भक्त अपने प्रियतम रूप आराध्य-

---

१ भक्ति का विकास पृ० ५४०

देव के साथ रमण करता है और प्रभु—वे भी अपने उन भक्तों में रमण कर परमानंदमय होते हुये परमानंद को प्राप्त करते हैं।[1]

पूर्व अध्यायों में अभिव्यक्त राधा कृष्ण की जिस अखिल रसामृत मूर्ति की छवि एवं लीला का विश्लेषण कराया गया वह नित्य है। उनका संयोग, लीला तथा माधुर्यादि सब कुछ नित्य है। इसी प्रकार राम भक्ति के रसिक संप्रदायों में भी सीता राम को रस स्वरूप मान कर उनकी लीला क्रीड़ा को भी नित्य रूप में स्वीकार किया गया है। इन रामोपासक रसिक भक्तों की दृष्टि में नित्य संयोगी भी सीता राम भी अपने मधुर रस का प्रसार करने के लिये ही दो हो गये हैं और नित्य नवीन लीलाओं को साकेत में करके आनंद के मधुर रस-सागर में नहाया करते हैं।

राम भक्ति में मधुर रस की साधना का प्रचलन निस्सन्देह १६वीं शताब्दि के उपरांत हुआ है। इसके पूर्व भक्तों ने राम को मर्यादा-पुरुषोत्तम के रूप में देखते हुए, उनकी शील, शक्ति तथा सौन्दर्य से युक्त झांकी का दर्शन किया था। भक्तों के ये इष्टदेव गीता के अनुसार पृथ्वी पर इसलिए आये थे कि उन्हें साधुओं का परित्राण और दुष्टों का विनाश करना था और साथ ही अपने धर्म की स्थापना कर सबको अभय कर देना था। किन्तु परमशांति का अनुभव करने वाले भक्तों ने राम के इसी विग्रह को अागे बढ़ाकर चुना, जो सौन्दर्य-माधुर्य से मंडित था और जिसमें उनके हृदय को रसविभत कर देने की राधा-कृष्ण की भाँति शक्ति भी विद्यमान थी।

यह बात तो निश्चित रूप से मान्य है कि सीता राम की उपासना करने वाले रसिक संप्रदायों पर श्रीमद्भागवत की रासमयी पद्धति का प्रभाव पड़ा, फलतः यहाँ भी ऐसे साहित्य का निर्माण-कार्य प्रारंभ हुआ जिसमें सहस्रों सखियों से राधाकृष्ण की भाँति ही वेष्टित सीता राम के मधुर लीला संयुक्त वर्णन प्रस्तुत किये गये। उज्ज्वलनीलमणि आदि कृष्ण भक्ति के ग्रंथों की भाँति राम भक्ति के मधुर रस का आस्वाद कराने वाले हनुमत्संहिता आदि ग्रंथों की रचना यहाँ इस संप्रदाय में भी की गई और राम की रसमयी

---

१ रमते रमिका यस्मिन् दिव्या मेव गुणात्मके ।
स्वयं रामते रामस्तेन प्रयुज्यते ।

—हि॰सं॰१८,१

उपासना करने वालों को रसिक माना जाने लगा।[1]—यह सब कुछ होते हुए भी, जिस प्रकार राधाकृष्ण की मधुर भक्ति की अभिव्यंजना हुई मर्यादा पुरुषोत्तम की लीला का वैसा स्वच्छन्द चित्रण न हो सका। राधाकृष्ण की मधुर भक्ति का प्रतिपादन करने वाले ग्रंथों तथा काव्यों में जिस प्रकार राधा की अंतरंग ललितादि सखियों का वर्णन प्राप्त होता है, उसी प्रकार सीता राम के संयोग को कराने वाली चन्द्रकला आदि अनेक अंतरंग सखियाँ यहाँ भी उपस्थित की गई हैं।

राधा की भाँति सीता जी को भी राम की आह्लादिनी शक्ति के रूप में स्वीकार किया गया है। श्री सीता जी की कृपा से ही राम का सान्निध्य, उनकी झाँकी और उनकी सेवा प्राप्त होती है- ऐसा इन साधकों का भी विश्वास है। साधक को यहाँ पीत वस्त्र धारण करते हुए, मस्तक पर बिन्दु के साथ पीला तिलक धारण कर निरंतर यहाँ भी कृष्ण भक्ति के मधुर साधकों की भाँति किशोरी रूप की भावना करनी पड़ती है। बिना इस भाव के राम की दिव्यकेलि को राधा की दिव्य केलि की भाँति नहीं देखा जा सकता। इस लिए संयोग को देखने के लिये स्वयं श्रीहनुमान जी ने भक्तों के विश्वास के अनुसार चारुशीला नामक सखी का रूप धारण किया था।[2]

---

१ श्रीरामस्य माधुर्यलीलापि बहुरसी उज्ज्वलभाव सिद्धैः सखाभी रसा लिप्सा श्रीजानकीदासादिभिर्भावनासमाश्रय। ... तस्याः श्रीरामस्य सर्वं विरहितकौतुकेन सकलोकमोहनावेशरया तत्रैव मतावलम्बने ये मधुभावभावेन श्रीराम भजते तेषामेव रतिरसमुत्पद्यते।

—श्रीरामस्तवराज हरिदासकृत भाष्य पृ० १६३

२ पीत वसन कटी युगल पीत शु तिलक सिंगार।
बिन्दु चन्द्रिका मुद्रिका सहित नाम शुभ सार।
सुरस भावना जो हिय धारे। रास मध्यादि हरषि प्रभु प्यारे॥
गुप्त विहार न देखन पावहिं। हठवश धरेउ युवति वपु तावहिं॥
हनुमदादि शिव आदि अतिप्रिया। निरखहिं गुप्त रहस्य अपारा॥
चारुशीला हनुमान और शिव गुणशीला नाम।
चन्द्रकला श्री भरत पुनि लखन मधुमता नाम॥

—प्रेमलताशरण कृत मधुर उपासना रहस्य
(रा० भ०सा०में० म० उ० पृ०३४८)

जिस प्रकार विलासी पुरुषों को स्त्री प्यासों को जल भ्रमरों को कमल, कमलों को सूर्य मुनियों को ज्ञान प्यारा होता है, उस भक्तों को प्रभु भी वैसे ही प्रिय होते हैं। महाराजदास जी ने तो यहाँ तक कहा है कि—

दीपक पतंग जिमि राग है कुरंग जिमि,
मणि है भुजंग पूत पावक अहार हो।
नीर हू को मीर जिमि प्राण को शरीर जिमि,
मैन को पलक मोर घनरव प्यार हो।
चातक को स्वाति जल पातक को पाप भल,
सती शिव पिय रति भावै जिमि मार हो।
जन महाराज कर जोरि कहै बार-बार,
तिमि प्रिय लागो सिया कोशला कुमार हो।
—सीताराम शृंगार रस—१

जिनके प्रेम का आदर्श यह जो उन्हें पतिरूप में ही प्राप्त किया जा सकता है क्योंकि वे ही समस्त जीवों के एकमात्र प्रियतम हैं—

देखेउ पंथ खोजि सब भाई।
जीव मात्र तिय, पति रघुराई।
—प्रेमलताजी कृत—बृह० उपा० १०—२

ऐसे प्यारे सीतापति रघुनाथ को कृष्ण रसोपासक भक्त की भाँति ही, रामोपासक भी आह्लादिनी सीता जी के साथ नित्य क्रीड़ा में रत रंगमहल में देखता है। युगल आराध्य प्रभु भी अपने भक्त के मन की वीणा के मधुर स्वरों में ऐसा रस उँडेल देते हैं कि वह मत्त होकर गा उठता है —

रंग महल दोउ राजत रंग रसीले।
सावन संक अवम की सान्निधि भुज अंसनि गुन सीले।
नैन की चतुरावनि भ भावनि भावनि बोलनि बान्न हँसीले।
परहित भाव मिले दंपति अर्पित करि नित केलि नवीले।
सखि जन मन की प्रीति चातुरी मिलो बहुरत रति सो रसीले।
कृपा निवास श्री जानकी वल्लभ रहसि उपासिक हीले।
—कृपानिवास पदा० ३

१ रा०भ०सा०वै०भ०उ०पृ०२०१
२ रा०भ० सा०वै०भ०उ०पृ०१४५
३ रा०भ०सा०वै०भ०उ०पृ०२११

कितना दिव्य संयोग है यह इस संयोग में प्यारे राम के नेत्र आह्लादिनी सीता के रूप-सौन्दर्य में उलझ जाते हैं और आनन्दातिरेक में राम सीता के वश में और सीता राम के वश में होकर तन्मय हो जाते हैं। दोनों दोनों के सर्वस्व हैं। रसमयी बातें करते हैं और बड़े से बड़ा त्याग करने में तनिक भी नहीं हिचकते। निरंतर इस संयोग की कामना में रत सीता की तथा राम दोनों के प्रेम का प्रचुर मात्रा में परिवर्द्धन होता है, ऐसे अभिराम युगल प्रभु के चिंतन में रत रसिक ही उनके इस दिव्य रूप का दर्शन करते हैं—

पिय के नैन प्रिया छवि उरझे सिया दृग पिय छवि लागे।
मनु द्वै रूप सरोवर मीनन सदन पलटि सुख रागे।
प्रीतम प्राण बसे प्यारी बस प्यारी पिया के आगे।
कहि लालन मैं सर्वसु तुम्हरो मैं तुम्हरी बड़ भागे।
तुम्हरी मया बड़भागि बिलासनि बिलसहु सुख मन माँगे।
लाल रावरो हित सु अमोलक मन सम है तन त्यागे।
तुमसों लाल निहाल परम लगि मानों भाग-सुभागे।
राज रावरी वस्तु प्रान तन पगे रहा जिमि पागे।
यह सुख सुधा सदा कोउ पीवै कोउ भूले विद दागे।
कृपानिवास प्रसाद स्वाद सों प्यासा जन निशि जागे।

—कृपा० निवासपदा०—१

इस मधुर दर्शन में भक्त आनंद विभोर होकर अपने प्रभु को सब कुछ देता है। जनक दुलारी और दशरथ नंदन का गौर-श्यामल गात, नवलनिकुंज में सखियों द्वारा घिरे हुये राधा कृष्ण की भाँति ही देदीप्यमान हो उठता है—

मैं वारी युगल पर वारी।
दशरथ जू के श्याम सलोने गोरी श्री जनक दुलारी।
नवल निकुंज नवल बनिता मधि सिया सखीसि अति प्यारी।
गान सरस बीना मृदंग पुनि युगल प्रिया बलिहारी।

—युगलप्रिया पदा०—२

---

१ रा०भ०सा०मे०म०उ०पृ०२१८

२ रा०भ०सा०मे०म०उ पृ०२११

यहाँ भक्त उस छवि पर बलिहार जाता है। कितनी विचित्र है सीता राम की यह रसमयी सीमा ? पुरुषभाव में भला यहाँ कोई पहुँच सकता है ? किसी की तो गति नहीं। रात दिन सखीरूप से ही रसिक इसे देखते हैं और तनिक देर के लिए भी युगल को आँखों ओट होते देखकर व्याकुल हो जाते हैं—

ललित लीला लाल सिय की त्रिगुण माया पार।
पुरुष तँह पहुँचे नहीं केवल सखी अधिकार।
रसिक अलि जीवन यही ध्यावैं रटैं दिन रैन।
बिनु युगल रस लीला लखे छिन पल हिये न चैन।

—रसिकअलिकृत भागवतरहस्य दीपिका—[1]

अपने भक्त की व्याकुलता को देखकर प्रभु विचलित हो जाते हैं। भक्त के वश में होने के कारण वे भी आपने से नहीं हटते और उसे अपने शयन-सुख के सौन्दर्य का पान कराते हैं। भक्त भी सेवानंद का लाभ प्राप्त करने के हेतु जगमगाते हुये मणिमय मन्दिर में पहुँचकर धीरे धीरे गा उठता है—

सयन कियो पिय प्यारी सेज सुख।
विविध रंग मणिमय मंदिर में जगमगात उजियारी।
मदन मंजरी की आयसु सखि मर्ममहिं सेज संवारी।
दिव्य सुगन्ध सुमन चहुँ दिग रचि विविध रंग फुलवारी।
सीताराम अराम कीन सखि ठाढ़ि नीर भरे झारी।
चतुर सखी कर चरन पलोटहिं राहुल बात उचारी।
बीरा पीकदान सखि लीन्हे सयन भोग भरे थारी।
वादन पंच बजाय पंच सखि सप्त स्वरन रसकारी।
आइ नींद सुख सोइ रहे रघुनन्दन जनक दुलारी।
रामचरण सखि यहु जोवी रहि बहु निज महल पधारी।

—श्रीरामचरण जी कृत अष्टयाम पृ०—[2]

---

१ रा०भ०सा० मै०म०उ०पृ०२१९
२ रा०भ०सा०मै०म०उ०पृ०२२४

अपने इष्टदेव के ऐश्वर्य तथा सखियों की सेवा प्रणाली का ध्यान करते करते रसिक भक्त की आँखें तब चमत्कृत हो उठती हैं, जब वह निकुंज के मध्य पुष्प-शय्या पर निद्रित सीताराम को प्रात उठते हुये देखता है। सुरतारम्भ के अलसाये नैन, बिथुरी अलकें और स्नेह से शिथिल अंग उसके नेत्रों के समक्ष छविमान हो जाते हैं—

रंग रंगीले दोउ सोय जगेरी।
बिथुरी अलकें अलसी पलकें रंग सनेह सुरंग पगेरी।
मद रस छके बिराजत लालन ललना के रसरंग ठगेरी।
कृपा निवास श्री जानकी वल्लभ सखियन के दृग निरखि परेरी।
—कृपानि १८ पदावली[1]

रसिक इस युगल रति रस को अपनी भावमयी भाषा में गाकर माधुर्य-रसास्वाद करते भक्तों के हृदय में बाढ़ ला देता है। राधा-कृष्ण की उपासना करने वाले माधुर्योपासकों की भाँति इन रसिकों के वर्णन में भी ऐसा जादू है, जिसके कारण वे बलात विभिन्न प्रकार की साधना करने वाले वैष्णवों को अपनी ओर खींच लेते हैं। जिस प्रकार संयोगिनी सीता नित्य संयोग में तन्मय रहती हैं उसी प्रकार राम भी आह्लादिनी के साथ कृष्ण की भाँति ही निरंतर आह्लादित होने की कामना करते हुए, अपने मधुर प्रेम से प्रिया (सीता) जी को वशीभूत कर मधुर रस-सागर की तरंगों के थपेड़े खाकर तन्मय हो जाते हैं—

रंग भरे राम रसिक रस बस करि प्यारी रास भवन रस माते।
सुरति बिहार उमंग अनंगनि अंग-अंग सरसाते।
किंकनी नूपुर वलय मुखर कर लोचन रति इतराते।
कृपानिवास बिलास बिलासी सुन्दर संग सुहाते।
—कृपानिवास पदावली[2]

इस तन्मयता की अवस्था में प्यारे राम जब जनक दुलारी की कंचुकी को धीरे-धीरे खोलने का प्रयास करते हैं, तो वे हँसकर तथा चमक कर उनके हाथ को हटा देती हैं। राम, विलास में मत्त इस प्रकार सीता राम की छटा देखते ही बनती है—

---

१ रा०भ०सा०म० उ० पृ० २२७
२ रा०भ०सा०म० उ० पृ० २१२

पिय हँसि रस-रस कंचुकि खोलैं।
चमक निवारत पानि लाड़ली मुरकि-मुरकि मुख मोलैं।
टूक रही सखी-सखी कछु गावति भावन मदन किलोलैं।
कटि गहि सटकि हटकती सुन्दरि अधरनि परसि कपोलैं।
तस पटुराय लाय उर सौं उर कोक कमानि किलोलैं।
कृपानिवास बिलासी दंपति-संपति रास मझोलैं।

—कृपानिवास पदावली[1]

सखियों के सुमधुर गीतों के मध्य उठने वाली प्रेम-हिलोर में दोनों के उर से उर मिल जाते हैं और तब राम प्यारी का नीवी बंध उनमें एकाकार हो जाने के लिये, खोलने का प्रयास करते हैं। प्रिया भी मना करती है। राम नहीं मानते। वे उनके हाथ जोड़कर बलिहार जाते हैं। प्रिया भी चमकती है, तिरछी चितवन से देखती है और फिर हँस देती है—

नीवी करपत बरजत प्यारी।
रस लंपट संपुट कर जोरत पद परसत पुनि नै बलिहारी।
बदन घुमाय सिहाय महाजट तड़ित ज्यों चमकत बंक निहारी।
लमपटराय मनाय चूम रस हँसि-हँसि कृपानिवास सिय हारी।

—कृपानिवास पदावली[2]

उनके हर्षोल्लास में माधुर्य का आस्वादन करते हुए रसिक शिरोमणि राम अपनी प्यारी को प्रसन्न करने तथा रस का परिवर्तन करने के हेतु स्वयं नवयौवना किशोरी बन जाते हैं। सिययोचित शृंगार से सज्जित वे सिर पर जल का घड़ा लेकर चलते हुए जब फिरते हैं, तो श्याम उसे आनन्द में झूम उठते हैं—

रघुबर आये नवल बनि नारी।
करि सिंगार सुघर बनिता की सिर पर गगर भारी।
बीते रात पहल घर घर में रमी जाम पियनिहारी।
श्याम सखी सैंया रसिक महाबुर करत बिहार बिहारी।

—श्यामसखे पदावली[3]

---

१ रा० म० सा० म० उ० पृ० २११
२ रा० म० सा० म० उ० पृ० २१२
३ रा० म० सा० म० उ० पृ० १९९

अपने प्यारे के इस मनमोहन रूप-सौन्दर्य को देखते हुए जानकी, अपनी मधुर वाणी से उन्हें प्रसन्न कर मन्द मुस्कान के साथ राम को अपने कनकभवन में ले जाकर नित्य संयोग में डूब जाती हैं—

किशोरी जू के अनुपम रसमय बैन ।
सुधा सुधाकर शुक पिक हूँ नहिं कोकिल हूँ सम हैन ।
मन्द हँसनि रद लसनि अधर छवि फंसनि प्रिया प्रद चैन ।
अंग-अंग छवि पचि कवि थकि मति सारद बरनि सकै न ।
करत विहार अपार पिया संग कनक भवन सुख दैन ।
श्री युगल विहारिनि भरि उमग सखि सेवति हैं दिन रैन ।[1]

और तब प्रेम से विवश हो प्यारी जानकी प्यारे राम को अपना मधुर आलिंगन देकर उनके चित्त को चुरा लेती हैं—

प्रेम विवस हियरे लगत जिया लेतु चुराय ।
हँसि-हँसि रसपति आकरत भर्यो सिंगार सुराय ।
लस कपोल कुण्डल हलन अलक झलक छवि देत ।
ललकि-ललकि हिय सों लगत पलक चित्त हरि लेत ।
झूमि-झूमि झुकि-झुकि परस दिये अंस भुजमाल ।
हँसि हेरन चित चोर हीं कब दरसिहैं सिय लाल ।
अलकं उरझी चंद मुख दृग कपोल लखि पीक ।
अंजन अंजित रद सुपट सिय पिय असिय अशोक ।[2]

इस संयोग की मधुरिमा में जनक-नन्दिनी के हृदय में आनन्द का सागर उमड़ आता है और वे अपने प्राणनाथ प्रभु से कहने लगती हैं—

करी सुभग सुखमद मतिवारी ।
सुघरि-सुघरि उज्ज्वल रस ढेर करी मम हो री अधिकारी ।
परम उदारनि सरस रावरी मृदुल चित्त मोहित हितकारी ।
कृपा निवास विलास भरी सिय पिय को मन बस रस विस्तारी ।
—कृपानिवास पदावली[3]

---

१ रा०भ०सा म०अ० पृ० ४१७

२ रा०भ०सा०म०अ० पृ० ३६४

३ रा०भ०सा०म०अ० पृ० ३१२

नित्य संयोग के मधुर रस से जानकी का तन-मन आनन्दविभोर हो जाता है और वे अपने रसिक प्रियतम श्रीराम की उदारता की सराहना करते हुये उनमें संयुक्त हो जाती हैं। इस छवि को देखकर सीता जी की सखियों का धैर्य छूट जाता है, तन-मन की उन्हें भी सुधि नहीं रहती और वे अपलक नयनों से इस रूप माधुरी का पान करती हैं। चन्द्रकला आदि-सखियाँ तो अपने जीवन को धन्य समझती हैं—

सियावर साँवरे छवि देख।
रहत न तन मन सुधि कछु सजनी लगत न नैन निमेख।
सजि सिंगार परस्पर दोऊ गलबाहीं कर मेलि।
युगल प्रिया अलि चन्द्रकलादिक सुफल संजीवन लेखि।

—युगल प्रिया पदावली[1]

किन्तु माधुर्य रस सागर के इस दर्शन से तो सन्तोष होने का नहीं। हो भी क्यों? वे भी तो उनके साथ संयोग सुख का लाभ उठाकर प्रियतम को प्रसन्न करना चाहती हैं और हृदय की प्रेमाग्नि को शीतल एवं अमृतमय आलिंगन से रस-सिक्त करते हुए, उन्हें अपनी कला से रिझाना चाहती हैं—

आजु रसकेलि मचावोंगी।
इन पिय प्यारे को रस बसि करि हिय-तपनि बुझावोंगी।
करि नव सप्त सिंगार मनोहर अंग-अंग भूषण सजि कै।
गाय बजाय लगाय लाल उर संग नचावोंगी।
सुनि सिय बानी रुचिर सोहानी हिय हरषानी मन ललचानी।
ज्ञानअलि यश गाय-गाय सिय पिय मन भावोंगी।[2]

—ज्ञानअलिकृत, सियवरकेलि पदावली

बिना सियावर की कृपा के यह संयोग कितना दुर्लभ है—इस बात को ध्यान में रखते हुए सखियाँ प्यारे से निरंतर दर्शन देते रहने की अपनी लालसा को प्रकट करती हैं। वे जानती हैं कि संयोग की लालसा में यदि कहीं प्रत्यक्ष दर्शन भी आँखों से ओट हो गया तो हृदय टूट जायेगा। प्रियतम तो यह भी करना जानते हैं, अस्तु वे कहती हैं—

---

१ रा० भ० मा० म० उ० पृ० ३१८
रा० भ० मा० म० उ० पृ० ३१८

सखा तुम होहु न मोहिन ओट ।
एक पलक बिन दरश कलप सम लगत कुलिश सी चोट ।
पीर पराई जानत हो नहिं यह सुभाव है खोट ।
श्री रघुराज विदेह लली पिय तजहु निठुरता कोट ।[1]

सखियाँ कितना ही उन्हें कठोर समझें, रसिक कितना ही उन्हें निठुर समझें किन्तु वे न निठुर हैं और न कठोर। वे तो रसिक से समर्पण में पीछे-पीछे फिरने लगते हैं। स्नेह परिवर्द्धन की दृष्टि से लीला विशेष के कारण वे थोड़े समय के लिये ही नित्य संयोगी होकर भी ठीक उसी तरह वियोगी हो जाते हैं जैसे सखी मंडल के बीच से कृष्ण। वियोग की इस करुण स्थिति में, उनसे प्यार करने वालों के हृदय रस सागर में एक तूफान उठता है, जो उनकी सारी मनोवृत्तियों को एकाकार प्रभु के समीप ले जाकर छोड़ देता है। कृष्ण के वियोग में व्याकुल गोपियों की तरह श्रीराम के नित्य सान्निध्य में रहने वाली सखियों के हृदय भी वेदना से तड़प उठते हैं और वे पुकार कर कहने लगती हैं—

मिलि जाओ रामा प्यारे।
वन प्रमोद में खड़ी पुकारौं सुनिये रूप उज्यारे।
सुन्दर श्याम कमल दल लोचन मो अँखियन के तारे।
राम सखे जल बिनु मछरी ज्यों तलफत प्राण हमारे।

—रामसखे कृत पदावली[2]

प्राणनाथ के अभाव में प्राण नहीं रह सकते, ठीक वैसे ही जैसे जल के अभाव में मछली नहीं रह सकती। हृदय में हूक उठती है। प्रेमाग्नि से समस्त शरीर को तपा डाला वियोग नहीं सहा जाता और स्थिति अत्यंत दयनीय है—सखियों की भी और रसिकों की भी—

उर में उठत रैन दिन हूकें।
लगन अगिनि जरि भई हो कोयला लगी बरन फिर फूकें।
मरम मारसों मरी रही मैं नई मार महि चूकें।
कृपानिवास श्रीराम रसिक मुनि मो विरहनि कूकें।

—कृपानिवास पदावली[3]

---

१ रा०भ०सा०म०उ० पृ० ३२१
२ रा०भ०सा०म०उ० पृ० ३२५
३ रा०भ०सा०म०उ० पृ० ३२१

श्याम-सरूप नैन रतनारे कुटिल अलक मुख लटको ।
लखि रघुराजहिं भानु लाज को टूटि गयो री फटको ।
—रघुराज विलास [1]

परम माधुर्य रस के स्रोत श्रीराम की नित्य आह्लादिनी सीता जी का वियोग भी लीला विशेष के कारण होता है वैसे दोनों का संयोग नित्य है, अस्तु वियोग का प्रश्न ही नहीं उठता। इस लीला विशेष में भी वियुक्त होने पर भी जानकी जी विह्वल हो जाती हैं। वियोग की बरसात सी होती है, हृदय की वेदना उन्हें हिला डालती है। मदन की चोट से व्याकुल एवं प्यारे राम की स्मृति से उत्पन्न इस वेदना का कथन नहीं हो सकता—

बरषत सुन्द बिरह बरवारी ।
करकत करक करेजो कामिनि कहि न सकत हिय हारी ।
गरजि गरजि गरजी गाहक जिय जारत जस डर डारी ।
चहुँ दिशि चमचमात बीरिनि यह मदन कृपान करारी ।
मान मरोर लिये मादक छकि मन्द मयूर पुकारी ।
जहँ तहँ छाय रहे दुखदायक विरहिनि एक विचारी ।
युगल अनन्यशरण सिय पिय बिनु वेद न अकथ अपारी ।
— संत सुख प्रकाशिका पदावली—[2]

सीता जी की इस मूक पीर ने उन्हें प्यारे के विरह में पागल सा बना दिया है। वे प्रमोद वन के वृक्ष-लता से अपने प्रियतम को पूछती हैं किन्तु कैसे बतायें? वे तरु से विहीन लता की भांति मुरझा जाती हैं, शरीर शिथिल हो जाता है और तब पृथ्वी पर गिर-गिर पड़ती हैं। अन्तरंग सखियों द्वारा समझाये जाने पर भी मनहरण की याद में वे किसी की बात तक नहीं सुन पातीं यथा—

द्रुम-द्रुम बूझ थकीं बन हेरत प्यारी बैठी आय पुलिन पर ।
तरु बिनु बल्लिलता मानो मुरझी झुकि-झुकि परति सिथिल धर।
सखि-जन धारि सम्हारि पवन कर श्रमकण हर कोई गहि पट कटिकर ।
कृपानिवास कहति कहा दुरिया राम रसिक मेरो मनहर ।
—कृपा निवास पदा०—[3]

---

१ रा०भ०सा०म०उ०पृ०३१२
२ रा०भ०सा०म०उ०पृ० ३०२
३ रा०भ०सा०म०उ पृ०३२१

इस स्थिति में भी श्री जानकी जी का मन कमल-नयन श्रीराम से मिलने के लिये तड़प रहा है। वे सखियों की किंचित मात्र भी चिन्ता न करते हुये पुकार कर कहती हैं—

हमारी सुधि लीजै राजिव नैन।
पूरण भरि हेरि फेरि अंसन भुज राखौ हिये सुख दैन।
तलफत मन छिन-छिन मिलिवै को बिनु देखे नहिं चैन।
आरत हरण वेद यश गावत क्यों न सुनौ मम बैन।
रूप सुधा छवि दृगन पियावौ करि कटाक्ष मृदु सैन।
जानकीअलि पिय बिरह बावरी नहिं सोहात दिन रैन।
—सियवर केलि पदावली[1]

प्रेमावेश में भी बार-बार श्रीराम के महत्व का स्मरण मधुर उपासना की पवित्रता एवं सर्वोत्कृष्टता का प्रतीक है। ऐसे श्रीराम की प्रिया को क्षण भर भी प्रियतम के बिना नहीं सुहाता। वे आशा भी करती हैं और संयोग की प्रार्थना भी। प्रेमावेश में कभी-कभी मान के रूठने पर, परोक्ष में उनकी व्याकुलता बढ़ ही जाती है और तब वे उनके विहार-सुख का स्मरण कर सखियों को श्रीराम से कभी न रूठने की सलाह देती हैं, आकुल हो जाती हैं—

आली मेरो रघुबर करत सोहाग।
लै कुसुमन कलमाल बनावत बिहरत मो सँग बाग।
मो प्रतिबिम्ब बिलोकि मुकुर महँ लखत तासु अनुराग।
अस रघुराज प्राण प्यारे सों रूसब परम अभाग।
—रघुराज विलास[2]

जिन राम ने अपनी प्रिया को मधुर रस का आस्वाद कराने के हेतु भाँति भाँति का विहार सुख संजोया हो, उनसे रूठना परम अभाग नहीं तो और क्या है? उनकी नित्यप्रिया राम मात्र के लिये भी ऐसा करके पश्चात्ताप करती हैं और उन्हें प्रसन्न करने के लिये कहती हैं—

लाल मोहिं आस तिहारी हो।
सुनिये कोशलचन्द्र के एक शरण हमारी हो।
तुम जलनिधि हम सरिता है तुम पति हम नारी हो।

---

१ म० भा० म० ज० पृ० १११
२ म० सा० म० ज० पृ० १२४

तू सागर हम सरित हैं तुम चन्द हम चकोरी हो ।
तुम नायक हम नायका गठबंधन जोरी हो ।
मात तात तुमसे भली जग-नेह लबारी हो ।
स्याम सखे अपनाये सब चूक बिसारी हो ।

—श्यामसखे पदावली [1]

पवित्र प्रेम की इस मधुर एवं दृढ़ निष्ठा के सहारे ही रसिक जन क्षण भर में ही अपने अपराधों को क्षमा कराकर प्रभु के परमप्रिय हो जाते हैं। प्रीति का तो यह प्रिय लक्षण है कि वह या तो लगती नहीं और यदि लग जाय, तो फिर छूटने का काम नहीं। रसिक अपने प्यारे प्रभु से ऐसी ही प्रीति करते हैं। यही प्रीति किशोरी भाव की अनन्यता का प्रतीक है। साधक की सारी मर्यादाएँ यहाँ विनष्ट हो जाती हैं। सियावर की इस मधुर भक्ति में प्रीति का आवेग तो अवश्य है, किन्तु राधाकृष्ण के प्रेम की उन्मुक्तता तथा उन्मत्तता की झाँकी यहाँ उतनी मात्रा में इष्टदेव के मर्यादा पुरुषोत्तम होने के कारण प्राप्त नहीं होती, जितनी कि राधा कृष्ण के माधुर्योपासकों के वर्णन में प्राप्त होती है।

# पूर्ववर्ती माधुर्योपासकों का परवर्ती भक्त कवियों पर प्रभाव

परम्परा से प्रचलित श्रीकृष्ण की मधुररस साधना के जिस मधुरतम राग ने अपनी ध्वनि से मध्य युग के वैष्णव संप्रदायों तथा भक्तों को मोहित किया, उसकी लय में रीतिकालिक कृष्ण भक्त तो मधुरमत्त हुए ही साथ ही आधुनिक समय में रचना करने वाले कवि भी प्रभावित होकर झूम उठे। इस ध्वनि पर उनका भी अंग-अंग थिरकने लगा और तब उनके भी हृदय में प्रभु के अलौकिक सान्निध्य की सुरसुरी लेकर अपनी हृद्तन्त्री का स्पर्श करते हुए भक्ति का संगीत गा उठा। इस प्रकार हिन्दी काव्य के विकास, क्रमशः प्राप्त की उर्वरा शक्ति ने प्रत्येक शताब्दि में वैष्णव संप्रदायानुयायी भक्तों की अपेक्षा ऐसे भक्त हृदय कवियों को भी उत्पन्न किया जिन्होंने माधुर्योपासकों से प्रभाव ग्रहण कर अपनी काव्यधारा में राधा-कृष्ण की नित्य एवं मधुर लीला का समावेश कर अपने व्यक्तित्व को चिरस्मरणीय बना दिया।

अपने हृदय में कृष्ण-सान्निध्य की अनुभूति का गुण गान हुए जो अभिव्यंजना इन कवियों ने प्रस्तुत की जिसमें उसमें भी तन्मयता की व्यापकता विद्यमान है। राधा, गोपी तथा कृष्ण का पारस्परिक प्रेम इनकी भी वाणी में भाव लोक की विधि रूप से ही प्रकट हुआ है। यहाँ लौकिकता की भावना से दूर कृष्ण के सर्वशक्तिमान, सर्वव्यापकत्व तथा अचिन्त्यत्व को स्वीकार करते हुये, इन्होंने उनके आह्लाद का यथासम्भव चित्रण किया है। ऐसे वर्णन को लौकिक व्यंजना की संज्ञा नहीं दी जा सकती। निश्चित ही यहाँ पर रीतिकालिक कवियों के राज्याश्रित होने का प्रभाव एवं आधुनिक कवियों की अर्थार्जन भावना तनिक भी दृष्टिगोचर नहीं होती। उनकी भक्तिपरक रचनायें ही उनकी इस धारणा का सबसे प्रमाण है।

आधुनिक युग के कृष्ण कविता में शुद्ध भक्त रूप में राधा-कृष्ण के नित्य विहार का जो रूप उपस्थित किया है, वह उनकी श्रद्धामयी रसानन्दर्दा

तथा भक्तिमयी मनोवृत्ति को स्पष्ट रूप से प्रकट करता है। जिस धरातल पर बैठकर इन कवियों ने प्रभु की प्रकट लीला विशेष का चित्रण किया है, उसमें व्यंजना के आवेग के साथ-साथ प्रेम का वह आवेग भी है, जिसने उन्हें मतवाला बना दिया है। तन्मयता में रसानुभूति को ग्रहण कर इन कवियों का संसार समाविष्ट हो जाता है और कवित्व सार्थक।

रसिक-शिरोमणि राधा माधव को प्रमुखरूप मानने वाले रसिक भक्तों ने रीति एवं आधुनिक युग के परवर्ती कवियों को भी, उनके रास विहार, संयोग वियोग तथा क्रीड़ा आदि अन्य लीला सम्बन्धी रचनायें प्रस्तुत करने की प्रेरणा प्रदान की है। मधुर रस साधना में जिस निष्ठा और लगन की आवश्यकता होती है, उससे परवर्ती कवि गण प्रभावित तो हुये, किन्तु आश्रयदाताओं के किंचित प्रभाव के कारण रस धारा की उन्मुक्त निर्झरणी प्रवाहित न हो सकी और मनोविनोद के हेतु निर्मित रंगीले काव्य के समक्ष भक्तिपरक रचनाओं का आकार सिमटा ही रहा फिर भी जो दीप्त एकाग्रता तथा रसमयता इनको अल्प मात्रा में भी की गई रचनाओं में दृष्टिगोचर होती है उससे प्रेम प्रवाह की गति अवरुद्ध नहीं प्रतीत होती। वस्तु शनै शनैः अपने प्रेम रस की बूंद से रस सरिता की धारा को वेगवती बनाने वाले रीति एवं आधुनिक युग के निम्नलिखित संप्रदायानुरक्त कुछ कवियों पर अब विचार करना श्रेयस्कर होगा—

**कुछ प्रमुख भक्तहृदय कवि तथा उनका विद्यमान समय**

| | | |
|---|---|---|
| १—बिहारी लाल | वि०सं० | १६६० १७२० |
| २—देव | " | १७३० |
| ३—कुलपति मिश्र | " | १७२४ १७४१ |
| ४—कालिदास त्रिवेदी | " | १७४६ |
| ५—आलम | " | १७४० १७६० |
| ६—तोषनिधि | " | १७९१ |
| ७—द्विज देव | " | अज्ञात |
| ८—दास (भिखारीदास) | " | १८०७ |
| ९—पद्माकर | " | १८१० १८९० |
| १०—मंचित | " | १८२६ |
| ११—दीनदयाल गिरि | " | १८८८ |
| १२—ग्वाल कवि | " | १८७१ १९१८ |

१३—गुणमंजरी दास
१४—सत्य नारायण — वि० सं० १८८४ १९४७
१५—सरस माधुरी (ग्वालियर) — १९४१
१६—प्रेमघन — " — १९१२
१७—रत्नाकर — १९१२ १९७९
१८—कृष्णदास कायस्थ (अष्टछाप से भिन्न) — वि० सं० १९२१ १९८९
१९—ललमान दास (वृन्दावन) — १९ वीं शती
२०—हरिगोविन्द जी — वि० सं० वर्तमान
२१—स्व श्री प्रेमानंद जी — , — १९२२ ई० से १९४७
२२ स्वामी कृपालुदास जी — वर्तमान
उपासना का स्वरूप — , — वर्तमान

जिस मधुर प्रेम के आधार पर उक्त भक्तियों के हेतु विचार किया जा रहा है उसका रूप इनकी दृष्टि में अत्यंत उज्ज्वल है। अपने प्रीतम प्रभु को प्राप्त करने के हेतु यह प्रेम ही एकमात्र उपाय है। यह प्रेम बिना श्रद्धा तथा विश्वास के किसी को प्राप्त नहीं होता और यदि प्राप्त हो गया तो शनैः शनैः रसिकवर होकर साधक को रस स्वरूप से मिला देता है। इस मधुर प्रेमाश्रित भक्त की स्थिति इस धाम में ठीक वैसी ही रहती है, जैसी पुष्प-वाटिका में खिले हुए पुष्प की होती है। यहाँ भक्त की उपासना ही उसकी प्रेम वाटिका है और वह है स्वयं उस वाटिका का प्रफुल्लित कुसुम। उसके प्रभु उसके रस के आस्वादक हैं भ्रमर की तरह। भक्त स्वयं भी श्याम है और वे श्यामसुन्दर कहलाते भी हैं। रसिक शिरोमणि इन्हीं प्रभु के हेतु परवर्ती भक्त पूर्ववर्ती साधकों की भाँति ही अपनी अनुरागमयी उपासना में रत होता है और कहता है—

तजि तीरथ हरि राधिका तन-दुति करि अनुराग।
जेहि ब्रज केलि निकुंज मग, पग-पग होत प्रयाग।

—बिहारी सतसई

इस अनुराग के उत्पन्न होते ही रसिक का समस्त अभिमान बह जाता है। हृदय स्निग्ध हो जाता है और प्रभु के प्रति ममता उत्पन्न हो जाती है। यहीं साधक की समस्त कामनायें समाप्त हो जाती हैं और वह चातक के समान अपने प्यारे प्रभु का ध्यान पा सका है। परवर्ती भक्तों ने भी इसकी अनुभूति की और लिखा—

देव घनश्याम रस बरस्यौ अखंड धार ।
पूरन अपार प्रेम-पूर न सह्यौ पर्‌यौ ।
विषै-बन्धु बूड़े मद मोह-सुत दवे देखि,
अहंकार-मीत भरि, मुरझि मही पर्‌यौ ।
आशा, तिसना-सी, बहू बेटी लै निकसि भाजी,
माया-मेहरी पै देहरी पै न रहि पर्‌यौ ।
गयौ नहिं हेरो लयौ बन में बसेरो नेह—
नदी के किनारे मन-मन्दिर ढहि परयौ ।—देव
—ब्रजमाधुरी सार पृ० ३१०

साधक का मन यदि नेह की नदी के कूल पर पहुँच गया फिर वापस आने का प्रश्न ही नहीं उठता । साधना की सबसे बड़ी सिद्धि है लगन । यदि यह लग गई तो नित्य सुख के आस्वाद में विलम्ब नहीं होता । यह लगन पुरुषभाव में असम्भव है—इसका अनुभव करके पूर्ववर्ती माधुर्योपासकों की भाँति इन भक्तों ने भी सखीरूप तथा कान्ताभाव का आग्रह मान लिया । यथा—

महा मधुर रस सार यही सी राधा राधा बोल ।
ह्वै कै सखी वृषभानु सर्स की निर्भय ब्रजबन डोल ।
—रसिया ब्रज माधुरी पृ० ८

अथवा संसार को स्वप्नवत् समझकर प्रभु को प्रेमी रूप में स्वीकार करने की बात कही, यथा—

स्वप्नों है संसार यह रहत न जानै कोय ।
मिलि पिय मन भाँवर करौं कालि कहा धौं होय ।
—कुलपति मिश्र निम्बार्क माधुरी पृ० ३१६

इन भक्तों का भी विश्वास है—
प्रियतम केवल कृष्ण मुरारी ।
कोमल सील निधान रूपनिधि रसमय वर वपुधारी ॥
—वि० र० पृ० १०

इसी विश्वास के साथ इस युग के भक्तों ने अपनी उपासना प्रणाली को आगे बढ़ाया और राधा कृष्ण को अपनी दिव्य माधुर्य साधना का साध्य स्वीकार किया । अपने इष्टदेव को पाने के लिये दमसमपन्न की अपेक्षा रहती है । समर्पण के अभाव में साधना दृढ़ नहीं रहती और साधक की अगम

स्थिति उत्पन्न नहीं होती। पूर्ववर्ती साधकों ने अपने आराध्य प्रियतम को अपना सर्वस्व गोपियों की भाँति ही दे डाला था और समस्त संसार से वैराग्य लेकर उनके सान्निध्य हेतु ब्रज रज में लोटने लगे थे। उनके इस दिव्य समर्पण ने परवर्ती साधकों में भी यह भावना उत्पन्न कर दी, तभी तो वे कहते हैं—

अलौकिक प्रेम नगर को द्वार।
जे जन शीशवन्त हैं तिनको नहिं प्रवेश अधिकार।
सर्वसमर्पण मोल यहाँ को होत न नेक उधार।
प्रेम राज्य की रीति यही है नेक न कपट प्रचार।
जो मनमाने जाय नहिं भावै भावै नहिं संसार।

—श्रीकृष्ण वि० प० पृ० २१

प्रेमी के इस उपासना रूपी राज्य की गति निस्संदेह तीनों लोकों की प्रणाली से भिन्न है। चातक की सी अनन्यता और समस्त पदार्थों का त्याग प्रत्येक के वश की बात नहीं होती इसे तो वही कर सकता है, जो इस दिव्य रस का किंचित् मात्र भी अनुभव प्राप्त कर चुका है और अत्यंत रस रीति से मधुर भाव प्रधान करके स्वामिनी श्रीराधिका जी का स्मरण करता रहता है, क्योंकि इन्हीं के वशीभूत नंदनंदन प्रभु बिना इनकी इच्छा के किसी के समक्ष प्रकट नहीं होते—पूर्व रसिकों की दृढ़ भावना के साथ भाव का भक्त हृदय भी कहता है—

हमारैं धन स्यामा जू को नाम।
जाको रटत निरंतर मोहन नंदनंदन घनस्याम।
छिन छिन नव नव महा माधुरी बरसति आठों जाम।
'गुनमंजरि' मन कुंज मिलावै श्रीवृन्दावन धाम।

—ब्रजमाधुरीसार पृ० २२२

प्रभु के इस स्मरण मात्र से भक्त की कसौटी पर प्रेम ही खरा उतरता है। समस्त चिंताओं को तजकर और समस्त नियमों से छूटकर प्रेमी यही अभिलाषा करता है—

आयो पैठी, हँसो प्रिय आते बड़े उछाह।
हम पागल प्रेमीन कौं, और चाहिये काह॥

—भगवन्नारायण ब्रजमाधुरी पृ० १८१

कितना महत्व है इस मधुर प्रेम का जिससे समस्त देवताओं से वंदित अखिलेश्वर प्रभु क्षण भर में अधीन हो जाते हैं। उनको इस पथ का ध्यान करने

की इससे उत्तम साधना और क्या हो सकती है ? प्रेममयी यह मधुर उपासना ही समस्त सुखों का सार स्वरूप होकर इस युग के कृष्ण भक्तों की दृष्टि में भी सर्वोत्तम है। इसीलिये इसे गोप्य रखने का संदेश भक्तों ने दिया। उनकी धारणा है कि मान बड़ाई से दूर रहते हुये, दिव्य रस की अनुभूति एकाग्रता के साथ हृदय में करना चाहिये, यथा—

चाहत प्रेम गुप्त करि राखे।
यह रस दिव्य विलास करी जनि अति सुख अन्तर चाखे।

\+ + + +

मान बड़ाई त्यागि जगत की तप करि नेम निभावै।
सो मनमाल नंदलालहिं प्रिय जो निज नेह छिपावै।

—श्री कृ०वि०प०पृ०२१

निश्चित ही मधुर रस की इस गोप्य साधना से इष्टस्वरूप की रूपराशि के दर्शन होते हैं।

रूप-माधुरी—

वृन्दावन की सुरम्य लताओं के मध्य प्रिया जी के साथ विराजमान श्यामसुन्दर की भुवन मोहनी छवि का जो वर्णन रसिक भक्तों ने अपने काव्य में उपस्थित किया वह निश्चित ही सीमा से बहुत ऊपर की वस्तु है और उसकी अनुभूति भी केवल प्रेमी हृदय को ही होती है। ब्रजभाषा में अपने भावों को रूप प्रदान करने वाले परवर्ती कवियों ने भी इस रूपराशि का वर्णन कर अपनी रचनाओं को गौरवान्वित किया और उस आनन्द का आस्वाद किया जिससे अखिलरसामृतमूर्ति स्वयं प्रकाशित कर भक्तों को कृतार्थ करते हैं। ललितादिक अंतरंग सखियों से घिरे हुये राधा माधव किसे आकर्षित नहीं करते ! साक्षात् मन्मथ मन्मथः उनका नाम यहीं सार्थक हो जाता है। त्रिभंगी मुद्रा राजहंसी चाल और मधुर चितवनादि सब कुछ तो निराला है उनका। उनके शृंगार की समस्त कलायें इसी रूप में मूर्तिमान हो जाती हैं और भाव के कवि का मुखर कंठ गा उठता है—

मूर्तिमान शृंगार रस, सरित रूप छविधाम।
कमला लालित ललित पद परसत बहु घनस्याम।

—श्री कृ०वि० व पृ०२७—भगवान जी

परम सौन्दर्यमय रूप की इस झाँकी से परवर्ती कवियों के नेत्र तो मनवाम हो ही गये, साथ ही उनका हृदय भी इसे अपने में नित्य निवास देने के लिये आकुल हो उठा। अज्ञान रूपी अंधकार से आकुल हृदय में यदि ब्रजचन्द्र की चन्द्रिका प्रकाशमान हो जाय तो फिर कहना ही क्या है? कितनी सुन्दर कल्पना के साथ श्यामसुन्दर को अपने हृदय में छिपाने की बात कवि कहता है—

ए ब्रजचंद गोविन्द गोपाल सुन्यो क्यों न एतें कलाम किए मैं।
त्यों पद्माकर आनंद के नद, हो नदनंदन जानि लिए मैं।
माखन चोरी कै खोरिन ह्वै चले भाजि कछू भय मानि जिए मैं।
दूरि न दौरि दुरयौ जौ चहौ तौ, दुरौ किन मेरे अँधेरे हिये मैं।

रूप पर आसक्त होकर भक्त किसी भी बहाने अपने प्रभु की समीपता पाने के लिये लालायित हो उठता है। वस्तुतः भी है ऐसा रूप भी तो कहीं अन्य दृष्टिगोचर नहीं होता। पीताम्बर की चमक, कुण्डल की दमक और मुख की कान्ति पर रीझना स्वाभाविक ही है। इसे देखते ही परवर्ती भक्त हृदय का भी मन-मयूर नाचने लगता है और तब प्रेम रस से सराबोर होकर वह अपनी कविता में लिखने लगता है—

नव नीरद-दामिनि-दुति जुगल किशोर।
पथिक मुदित मन नाचत जीवन मोर।

—रामायण द्वि०भा ५०२१२

कला की सार्थकता और कविता की महत्ता इसी में है कि वह नित्य सौन्दर्य की स्निग्ध झाँकी का व्यंजना द्वारा प्रत्यक्ष करके मन को मुग्ध कर उसे सांसारिक वासनाओं से विरत कर दे। बिना इसके कविता की सफलता भारतीय दृष्टिकोण से नहीं समझी जाती। निस्सन्देह इसका अनुभव परवर्ती रीतिकालिक तथा आधुनिक रामभक्त कवियों ने किया है। तभी उनकी कविता में यथाशक्ति निकुंज राधा-माधव के उस नित्य सौन्दर्य का दृष्टिगोचर होता है। कवि द्वारा वर्णित आकर्षण की झलक का एक नमूना देखिए—

कुंजन मोर मलार [illegible] राग [illegible] आवैं।
कुंजें [illegible] पवन मनहि पुरावे।

खोर विशाल भाल पर सोभित केसर की चित भावैं।
ताम बीच बिंदु रोरी की ऐसो वेस बनावैं।
भृकुटी वक्र नैन खंजन से कंचन गंजन वारे।
मद गंजन खग-मीन सदा जे मन रंजन अनियारे।

—पंचित—[1]

उपर्युक्त रूप की जिस छवि की व्यंजना कवि ने प्रस्तुत की उससे श्रीकृष्ण की वेश-भूषा स्पष्ट होती है। मकराकृत कुण्डलों की सुषमा मस्तक का तिलक और नेत्रों की मोहकता ने आधुनिक रसिकों के चित्त का चुरा लिया है। चञ्चल चित्त को अपनी ओर खींचने की शक्ति रखने वाली कृष्ण की यह रूपराशि जब साधक के नेत्रों में समा जाती है तब रूपराशि की प्यास का परिवर्द्धन हो जाता है। साधक के दो नैन उसकी प्यास को नहीं बुझा पाते और तब वह अपने प्रभु से अपने हृदय की अभिलाषा को व्यक्त कर ही देता है। तोषनिधि की भावना पर तनिक दृष्टिपात कीजिये—

प्यासहिं पी छबि देखिबे को अँखियाँ प्रति रोमहिं में करि देतो।
बैनन के सुनिबे हित स्रोन जितै तिन सो करतो करि हेतो।
मो ढिग छाँड़ि न काम कहूँ रहे तोष कहै लिखितो विधि एतो।
तो करतार इती करनी करि कै कलि में कल कीरति लेतो।

—तोषनिधि—[2]

यदि करतार की कृपा हो गई तो फिर यह छवि शाश्वत रूप से दृष्टि प्राप्त होती है। इस परम्परा के भी अनुभव से यही प्रतीत होता है। वे निरंतर उसके साथ इसी का पान भी करते हैं, यथा—

ऐसिय कुंज बनी छवि पुंज रहै अलि गुंजत यों सुख लीजै।
नैन बिसाल हिये बनमाल बिलोकत रूप-सुधा भरि पीजै।
जामिनि जाम की कौन कहै जुग जात न जानिये ज्यों छिन छीजै।
आनंद यों उमग्योई रहै पिय मोहन को मुख देखिबो कीजै।

—कुलपति मिश्र—[3]

राधा माधव युगल का यह स्वरूप इन प्रभावित कवियों की दृष्टि से भी ईश्वरत्व का बोध कराता है। प्रेम के इस क्षेत्र में जिस रसिकता तथा

---

१ हि० मा० इ० पृ० ३३८
२ वही पृष्ठ २८४
३ वही पृष्ठ २५५

ए री बीर काकी मति बावरी भनी है नाँहि
सुछबि बिलोकि बाँकी नवलकिशोर की।

—रस कलश पृ० २५१

प्रभु के अलौकिक सौन्दर्य की झाँकी का दर्शन कर गायक जब आसक्त हो जाता है तब उसकी भावुकता बढ़ जाती है और फिर वह निरंतर अपने प्रभु स्वरूप की स्मृति करता रहता है। नवलकिशोर की इस मधुर स्मृति में उसका तन मन सब कुछ प्रेममय हो जाता है और प्रकृति के कण-कण में उसी मधुर प्रेममयता के दर्शन होने लगते हैं यथा—

प्रेम ही कुंज निकुंज बन प्रेम बिछौना सेज।
प्रेम ही प्रेम पीवत जहाँ ओढ़ें ही प्रेम हेज॥४॥

—स्वामी प्रेमानंद जी

प्रेममय होकर कवि जो व्यंजना प्रस्तुत करता है उसकी उमिल में रस सागर की अबाधित तरंगें उठती रहती हैं। उसके श्यामसुन्दर कभी मुकुट धारण करते हैं और कभी मुकुट रहित घुंघराली अलकावली से सुशोभित होकर मनहरण कहलाते हैं। उनके वे अलक जब चन्द्रमुख पर आ जाते हैं, तो भक्त किसी माध्यम से कह उठता है—

चूमों कर कंज मंजु अमल अनूप तेरो,
रूप के निधान कान्ह मो तन निहारि दै।
कालिदास कहे मेरे पास हरें हेरि हेरि
माथे धरि मुकुट लकुट कर डारि दै।
कुँवर कन्हैया मुखचंद की जुन्हैया, चारु
लोचन चकोरन की प्यासन निवारि दै।
मेरे कर मेंहदी लगी है नन्दलाल प्यारे
लट उरझी है नक बेसर सँवारि दै।

—कालिदास त्रिवेदी

जिस सौन्दर्य के इस माधुर्य का रस पान करने के हेतु, आधुनिक रसिकों की दृष्टि में भी समस्त देवता तरसते रहते हैं राधा माधव का वही सौन्दर्य अपने भक्तों के हेतु ब्रजमण्डल में निरंतर अनंत मधुर रस की वर्षा करता रहता है। जितनी बरसता है उस पर रस की बहती नदी बनता। युगलकिशोर के लीला विहार में निमित्त भी उनकी इच्छा निर्दिष्ट है, और तब

रसिक उससे निसृत आनन्दमय रस का आस्वाद कर लेते हैं। अपने श्रीकृष्णाष्टक में कवि का कथन है—

आनी एक बूँद कों बिरंचि बिबुधेस सेस
सारदा महेस ह्वै पपीहा तरसत हैं।
कहै रतनाकर रुचिर रुचि जाकी पाइ,
मुनि मन मोर मंजु मोद सरसत हैं।
लहलही हात उर आनंद-उमंग लता,
दुख दव जासों ह्वै जवासा झरसत हैं।
कामिनी सुदामिनी समेत घन स्याम सोई,
सुरस समूह प्रेम बोध बरसत हैं।

—रत्नाकर हि०भाव पृ०६६

प्रेम नगर में महाराज-युगल को हृदय में बसाने से ही उनकी इस माधुरी का पान हो सकता है। आज का साधक भी बार-बार यही पुकार-पुकार कर कहता है यथा—

मूरति लाडिली-लाल कुँवर की अब तो अँखियन लेहु बसाय।
नंदनंदन वृषभानु किसोरी सहज प्रीति की अनुपम जोरी
प्रीति भई र बिहार इन मोरी।
प्रीतिपुरी के राजा दोऊ प्रानि ही रहे सुहाय।
रूपरसिक मुँ न्न पियावै अमृत मोन श्रवन अंचवावै।
जन्म-जन्म की प्यास बुझावै
दोऊ भुज भरि कै हृदय लगावै लै निज परस बसाय।

—प्रकाशक श्री, रसिया व्रजमाधुरी पृ० ९७

युगल क्रीड़ा —

प्रभु की जिस क्रीड़ा का वर्णन पूर्व के भक्तों ने किया वह निस्संदेह प्रेम से आवृत है। उनके चारों ओर प्रेम ही प्रेम दृष्टिगोचर होता है। गोपी मोर गोपाल तथा उनकी क्रिया जो करते वो भी भिन्न है, किन्तु वे सब एक मात्र प्रेम ही है और कुछ नहीं। उनकी क्रीड़ा भी प्रेम है क्रीड़ा करने वाला भी प्रेम है वह र भी प्रेम है और वर्णन भी प्रेम ही है। अन्य इस प्रेम

होकर प्रकट होने लगती है और व प्रेम विभोर होकर समस्त सांसारिकता को भूल जाते हैं। राधा माधव की इस मधुर क्रीड़ा की अनुभूति इन परवर्ती, भक्त कवियों ने भी की और अपने काव्य में उनके रास, नृत्य, हिंडोल तथा जलविहारादि अनेक प्रकार की लीलाओं की व्यंजना को प्रस्तुत किया।

रास-नृत्य—

सौन्दर्य से परिपूर्ण शरद पूर्णिमा की उज्ज्वल निशा, प्रफुल्लित वसुन्धरा की हृदयस्वरूप ब्रज-वनस्थली और धीमी गति से प्रवाहित होने वाली यमुना की कल-कल ध्वनि के संयोग को पाकर श्याम की मुरली ने जिस भाव भरे स्वर को गुंजित किया था, उससे रास का रहस्य और रस रूपी अमृत निस्संदेह प्रकट हुआ था। इस अमृत को पीकर जिस प्रकार गोपियाँ मतवाली होकर झूम उठी थीं उसी प्रकार परवर्ती काल के कवि भी इस दिव्य लीला के स्मरण मात्र से आनन्द विभोर होकर रसमग्न हो जाते हैं और अत्यंत उत्साह के साथ अनुरागमग्न होकर उसका गायन करते हैं। रास में माधव की कोमल अंगुलियों से चालित होकर जो ध्वनि उनकी वंशी से निसृत होती थी उसके चिन्तन से इस युग के कवि भी अपने को संभाल नहीं पाते और उस दिव्य संगीत की लय में बेसुध हो जाते हैं। उनकी दृष्टि में इस रास को विशेष आध्यात्मिक महत्ता है, तभी तो उसकी अनुभूति में वे तन्मय हो जाते हैं, यथा—

हौं ही ब्रज, वृन्दावन मोही में बसत सदा,
　　जमुना-तरंग श्याम रंग अवलीन की।
चहूँ ओर सुन्दर सघन बन देखियतु
　　कुंजनि में सुनियतु गुंजनि अलीन की।
बंशीवट-तट नटनागर नटतु मों मैं,
　　रास के विलास की मधुर धुनि बीन की।
भरि रही भनक बनक ताल-तानन की,
　　तनक-तनक तामैं झनक चुरीन की।[1]

इतना ही नहीं अब उस वृन्दावन में रसिकों को अपने प्यारे प्रभु के नृत्य की छमछमाहट की ध्वनि और वंशी के सुमधुर स्वर की अनुभूति होती

---

१ 'ब्रजमाधुरी पृ० ३०५ — देव"

है, तब वे भी अपनी वाणी के आवेग को नहीं रोक पाते और स्वर मिलाकर गा उठते हैं —

थिरकि थिरकि मुरि धरत धरन पग कर गहि कर गहियाँ बनवारी ।
निरत-निरत थेइ-थेइ मुख उच्चरत कंपित ललित गति मन्द धुरारी ।
निरखि-निरखि सुर विहरत हरषहिं गौर स्याम छवि अद्भुत प्यारी ।
चिन्त सील मनि बसत कनक तजि तड़िता मनु घन मिलि सहचारी ।
छवि रसिक रासनायक विलास वन कृष्णदास मन धन प्यारी ।
घरनी नपाय रितु स्याइ-स्याइ सारद मजय थक चित हारी ।
नैमन निहार अनुमित विचार मनसिज मिहार दै सुधि सारी ।
थेइ-थेइ पुकार टटकार मार निरतत कुमार सिरि बनवारी ।'[1]

प्रत्यक्षानुभूति के अभाव में ऐसा सरस वर्णन सम्भव नहीं होता। अपने दिव्य चक्षुओं से भक्त निरंतर गोपी कृष्ण की इस नित्य रास लीला का अनुभव करता रहता है। इन परवर्ती रसिकों की अभिव्यंजना को देखकर दृढ़ता के साथ कहना पड़ता है कि वे सभी रसामृत में सराबोर होकर ही गाते हैं। राधामाधव के रास नृत्य की प्रत्येक तान और लय पर उनका मन भी थिरक उठता है। श्रीकृष्ण और उनकी प्रिया जी का हुलास तथा बीन के स्वर में मिला हुआ नूपुरगीत तो साधक पर मधुर रस का कलश ही उड़ेल देता है। यहीं इनकी कला का वास्तविक रूप प्रकट हो जाता है।

जल-क्रीड़ा —

अनुराग के रंग में रँगे हुए राधा-कृष्ण रूप की तरंगों के हिलोरों में सने हुए मधुर रस का पान करते हुए पुलकित होकर भी तृषित ही रहते हैं। रस की विह्वलता श्रम का अनुभव नहीं होने देती किन्तु जब सुधि वापस आती है तो वे दोनों कलाकार अपनी अंतरंग सखियों के प्रस्ताव पर श्याममयी यमुना का स्पर्श करने के हेतु उसमें जल प्रवेश करते हैं। यह श्याम श्यामा की जल केलि का यहीं से समारम्भ होता है। अपने प्यारे के मधुर स्पर्श को पाकर यमुना जी की गति स्तम्भित हो जाती है और वे उस दिव्य माधुर्य का अनुभव कर अपने आपको भूल जाती हैं। रसिक विहार यमुना की इस स्थिति का अवलोकन कर प्रफुल्लित हो जाते हैं और तब उन्हें स्पर्श करने के लिए अपनी दिव्य क्रीड़ा करने लगते हैं। पूर्ववर्ती रसिकों की स्फूर्त प्रेरणा से परवर्ती

१ 'ब्रजमाधुरी' पद ११ भाग १ पृ० २ (कृष्णदास बाबाजी)

माधुर्य उनके दिव्य नेत्रों में विद्युत की भाँति बार-बार चमक उठता है और वे पूर्ववर्ती भक्तों की भाँति ही झूम-झूम कर गाने लगते हैं—

बलि जाउँ निकुंज बिहार की।
नागरि श्री वृषभानु कुँवरि अरु नागर नंद कुमार की।
जनु धरि रूप अनूप प्रगट भई, मूरति छवि सिंगार की।
करत केलि सुख मनि विविध विधि बरसावन रस धार की।
संग नवेलिन अति अलबेलिन हेलिन सुख अपार की।
पियत कृपाल रसिक निसि वासर सुधा प्रेम रस-सार की।
—प्रे० र० म० पृ० २११

युगल नर्तन —

रूप और शृंगार का यह मूर्तिमान संघात जब सरस रस की वर्षा अपने निकुंज में करता है तो निश्चित ही साधक जन उसकी मधुरता का आस्वाद करते हैं और फिर निरंतर यह छवि उनके हृदय में बसी रहती है, यथा—

दोऊ मिलि केलि कुंजनि करत।
राधिका राधेरमन की सरस छवि लखि परत।
रास रंग राते रंगीले भामिनी भुज धरत।
थमकि नाचत नचित खग लखि मोर नाचनि करत।
मधुर घघरा धरनि ऊपर नमित पगो धरत।
[illegible] सुभ सुर भरत।
रति मनोज दुहुन की दुति जनु सुगंग मिलि हरत।
विमल यदुनाथ कविवर छवि न हिय तें टरत।
—प्रमोद [illegible] पृ० ४६।

यमुना के कूल पर आच्छादित लताओं के कुंज में प्रिया-प्रियतम के द्वारा किया हुआ नृत्य सखियों के साथ रसिकों को भी पुलकित कर देता है। इस नृत्य में रसमग्न दम्पति जब थकित हो जाते हैं तो हम निकुंज में पहुँच जाते हैं जहाँ की छवि का वर्णन कवि [illegible] ही देखकर करने को धन्य मानते हैं। प्रेम की इस रति की कैसी ही अभिव्यक्ति नितांत असंभव है क्योंकि उसका रसास्वादन अनुभूति मात्र [illegible] है। प्रतिदिन इस प्रेम के मधुर संचार की अभिलाषा में राधा-माधव तत्पर रहते हैं। उचित भी है। नित्य संयोगियों का नित्य भाव में व्याप्त होने का प्रश्न ही नहीं उठता। अतएव लीला विधान के

जाती है। महाकवि हरिऔध भी कृष्ण के मग्न होने वाली इस दिव्य रूपासक्ति का चित्रण करते हुये लिखते हैं—

राधिका-नयन मैं हैं मोहन-नयन बसे,
मोहन बिलस राधा-नयन निकाई पै ।
प्यारी मुख-सुषमा सराहत रहत प्यारो,
प्यारी मोहि जात प्यारे मुख-मंजुताई पै ।
हरिऔध स्याम को कहति रमनी है काम ।
स्याम रति वारत रमनि रुचिराई पै ।
लाल को लुभावति है ललना ललित-छवि,
ललना लटू है गई लाल की लुनाई पै ।
—रस कलस पृ० २५०

रति—

परस्पर रूप का यह मोहन अधिक देर तक प्रेम के आवेग को रोक नहीं पाता और राधा-माधव-द्वैत को अद्वैत बना ही देता है। हृदयस्थित उमंग की तरंगों से लहराते हुये ये दम्पति रस-सागर में डूबते उतराते हुए एकाकार हो जाते हैं। कवि वर्णन करता है—

छरी प्रेम मद नागरी उर धरि मधु अमोल ।
नंदलाल बड़भाग सों ठगी श्याम कलोल ॥
—ब्रजभारती वर्ष १२ अंक १ पृ० २१

इससे कम सौभाग्य राधिका का नहीं जान पड़ता जब कवि यह कहता है—

रति विपरीति रची प्यारी मन मोहन सों
करिवे बलास केलि मदन मिटाये लेति ।
हिय हिमकोरनि सों समकि सकोरनि सों,
किंकिनी के सोरनि सों उर उमगाये लेति ।
उरज कुच भारनि सों जुग-जंघ जारनि सों,
मैन के मरोरनि सौं दुमुखि दबाये लेति ।
अंग-अंग अमित अनंग की तरंग भरी
प्रथम समागम को बदलो चुकाये लेति ।
—रत्नाकर द्वि० भा० पृ० १९

जब श्याम श्यामा की यह एकरसमयता छवि इन परवर्ती प्रभावित कवियों की स्मृति में पूर्ववर्ती साधकों की भाँति ही छा जाती है, तो ये उस अद्वैत ज्योति में एकाकार होकर प्रसन्न हो जाते हैं। यथार्थ में ये दोनों रसिक शिरोमणि एक हैं—इसका रहस्य केवल रस साधना में प्रविष्ट अधिकारी साधक ही जानता है और निरंतर चिंतन कर सुखी होता है, यथा -

धरौ मन युगल माधुरी ध्यान।
मनमोहन मोहिनि श्यामा अरु, मोहिनि-मोहन कान्ह।
इन दोउन महँ भिन्न न मानिये द्वै देही इक प्रान।
ये लीला विलास महँ मोहन अनुचर रसिक प्रमान।
चित्रवत नित निकुंज श्यामा कहँ मरम न सकै कोउ जान।
यह कृपालु रस रसिकहि जानत जो नित करै रस पान।

—प्रे० र० म० पृ० २१२

कुंज संयोग की इस मधुरिमा के बीच कभी कृष्ण प्यारी की वेणी गूँथते हैं और कभी प्रिया जी अपने प्रिय प्राणनाथ का नवीन नवसा बनाकर उनकी रूप छटा को कुंज में अपलक निहारते हुए रति रस-मग्न होकर विह्वल हो जाती हैं। कवि के शब्दों में श्रीकृष्ण की वेणी-गुंथन के संयोग सुख का एक सुन्दर चित्र—

गूथन गुपाल बैठ बेनी वनिता की आप
हरित लतानि कुंज माँहि सुख पाइकै।
कहै रतनाकर सँवारि निरवारि बार,
बार-बार विवस विलोकत बिकाई कै।
माइ उर मेल कबौं फेरि गहि छोर सबै,
ऐसे रहौं प्यारेनि मैं सालत सुभाइ कै।
कान्ह गति जानि कै सुजान मनमान मानि,
करत कहा हो ? कह्यौ मुरि मुसुकाइ कै।

कभी तो रूठ जाती है, किन्तु राधा मान में रम जाती है और तब श्यामसुन्दर भी प्रिया जी के सामने करों न बनती कहा ही किये जाते हैं। साधक का मन बरबस इस भाव में लिप्त हो जाता है और वे ललित लताओं में आच्छादित कुंज के मध्य रस मग्न होकर सुख पाते हैं, यथा—

प्यारे परवीन कौं बनायौ नवसा नवीन,
नायक प्रवीन बनि आप उर लाये लेति ।
छल कौं छबीलो ज्यौं-ज्यौं भरत न देत अंक
त्यौंही त्यौं निसंक भुज भरि लपटाये लेति ।
झूमि-झूमि लेति मुख चूमि-चूमि लेति मुख,
दूमि-दूमि उरमि तें उरमैं दबाये लेति ।
पूरन प्रभाव विपरीति कौ प्रकासि प्यारी
प्रथम समागम कौ बदलौ चुकाए लेति ।
—रसा० द्वि मा० पृ २०

इस प्रकार कुंज के मध्य होने वाली युगल-रस-वर्षा से निस्संदेह भक्ति-भूमि हरी भरी हो जाती है और साधक की भावना में विश्वास और श्रद्धा का शाश्वत आवरण हो जाता है।

युगल वियोग-प्रवाह —

जिस प्रकार राधा श्यामसुन्दर की प्राणेश्वरी हैं श्यामसुन्दर उसी प्रकार राधा के भी प्राणनाथ हैं। दोनों का संयोग नित्य है लीला नित्य है और विहार भी नित्य है। किन्तु जब वे श्यामसुन्दर इन परवर्ती साधकों की दृष्टि में भी वियोगी दृष्टिगोचर होते हैं, तो केवल प्रकट लीला विशेष के कारण। प्रभु नहीं चाहते कि उनके भक्त एक क्षण के लिए भी उनका विस्मरण करें, वस्तु उनकी चित्त की वृत्तियां का एकाग्र करने के हेतु ही उनकी यह वियोग लीला होती है। राधा माधव के वियोग की भांति ही इन रसिक भक्तों को भी इसकी अनुभूति होती है और उनका मन कुंजबिहारी के दर्शन के बिना आकुल हो जाता है। मधुर रस की भावना का स्वाद पाये हुये भक्ति युग के साधकों की भांति ये साधक भी मुरारी के वियोग में प्रतिदिन मुरझाते जाते हैं। प्रतिक्षण की प्रतीक्षा से उनके नेत्र व्याकुल हो जाते हैं हृदय अधीर हो जाता है और वे उन्मत्त की भांति वृन्दावन के कुंजों के सौभाग्य का स्मरण कर अचेत हो जाते हैं। जिस प्रकार राधा को श्याम के बिना और श्याम को राधा के बिना एक-एक पल युग समान हो जाता है, उसी प्रकार इन भक्तों के स्मृति-पटल से युगल जोड़ी के अदृश्य होते ही, उनकी रसमयता समाप्त सी हो जाती है किन्तु वे फिर भी गाते हैं —

यदि नंदनंदन दरसन पाऊँ ।
तौ भरि नयन निहारि महाछबि हिय भरि कंठ लगाऊँ ।
निरखत पंथ रह्यौ नहि धीरज कब लौ मन समुझाऊँ ।
ज्यों बिन चन्द्र चकोर अमावस त्यों निसि सकल गवाऊँ ।
प्राय सुगन्धित सुमन उमगि उर माला ललित बनाऊँ ।
ज्यों-ज्यों बीती रैनि फटै हिय प्रातहि सरिस बनाऊँ ।
निरखि भ्रमर मनभ्रमत आगमन जानि गहन हित धाऊँ ।
जो बनमाल पंथ कहुँ पाऊँ तौ तुरतहि उड़ि जाऊँ ।

—मोहन विरह पत्रिका पृ० ७५

साधकों के इस भाव में प्रिय प्रभु के वियोग की दशा का रहस्य छिपा है। यदि श्यामसुन्दर के दर्शन उन्हें नहीं होते तो वे जीवन धारण नहीं कर सकते। उन्माद की भांति प्रकृति के प्रत्येक पदार्थ में उनकी छवि को देखने लगते हैं। वियोग में इन भक्तों को भी प्रत्येक पदार्थ श्याममय प्रतीत होता है, यथा—

सर सरिता सरसीरुह कुंजन सघन लतन्मन माहीं ।
ललित ललाम महाछबि छलकत हरि प्रतिबिम्ब लखाहीं ।
सघन जलद नभ इन्द्र धनुष में दरसत हैं बनमाली ।
नवल पल्लवन प्रफुलित कुसुम लसत लाल की लाली ।
नाचत मोर मनोहर मानहुँ नाचत नटवर प्यारे ।
मुकुट सिर सुन्दर बोलत मानहु बालक नन्द दुलारे ।
गुंजत भृंगन मुद मधुर धुनि मानहुँ बंसी बाजै ।
मनु बनमाल धरे रवि ससि में मोहन मूरति राजै ।

—मो० वि० प० पृ० ८२

इस प्रकार भक्त श्याममय प्रकृति की झांकी को वह तब तक देखता रहता है जब तक मन में स्थिर नहीं होता। अपनी अनुकूल स्थिति में आते ही वह पुनः विरह-वेदना से व्याकुल हो जाता है और कहता है—

कब वियोग-निसि बिनसिहै ऐहै दिवस-संयोग ।
कब अँखियाँ अघमोचिहैं मुख अवलोकन भोग ।
घन-ससि-तन नख-छबि निरखि कब नचिहै मन मोर ।
धन्य घरी अपनाइहैं मम मन-मदन मयार ।

—हरिऔध रस कलश पृ० ५८

प्यारे माधव के चन्द्रमुख को निहारने के हेतु जिस भक्त के नैन चकोर बनकर निरंतर व्याकुल रहते हैं, वह जब राधा के बिना श्याम को और श्याम के बिना राधा को तड़पता देखता है, तो उसकी अभिव्यंजना में प्रेम की हूक उठने लगती है और उसमें तो फिर सभी बेहाल हो जाते हैं।

कृष्ण वियोग—

कई बार इस बात का संकेत पूर्व में किया जा चुका है कि नित्यसंयोगी कृष्ण की वियोग लीला, प्रकट लीला विरह के कारण रसिकों के रसास्वादन के हेतु होती है। किन्तु इस वियोग में ही माधव सच्चे वियोगी भी हो जाते हैं। प्रिया की की क्षण भर की भी अनुपस्थिति से वे पागल हो उठते हैं। इस समय उनकी आकुलता इतनी बढ़ जाती है कि कहते नहीं बनता। इसका जैसा वर्णन इन रसिकों ने किया उसमें वेदना की सच्ची टीस विद्यमान है। राधा के वियोग में अधीर श्रीकृष्ण की एक स्वाभाविक झाँकी देखिये—

कुँवरि बिनु, कुँवर न उर धर धीर।
कबहुँक पंथ निहारत ठाढ़ौ मंजुल कुंज कुटीर।
कबहुँक नयन सिरात कछु मेदिनि नैनन बरसत नीर।
कबहुँक दौरि चरन चिन्हन कहुँ, धरत शीश लेहु बीर।
कबहुँक हाय-हाय कहि निकसत दीरघ स्वास समीर।
कबहुँक उठि इत उत को धावत विह्वल प्रेम अधीर।
होत 'कृपाल' कबहुँ पुनि मूर्छित सुन्दर श्याम शरीर।

—प्र०रा०म० पृ २४१

वियोगी कृष्ण में यहां पर उदासी अधीरता उत्कण्ठा विह्वलता, उन्माद तथा मूर्च्छा आदि सभी कुछ दृष्टिगोचर होते हैं। ऐसी स्थिति में जब घनश्याम को कहीं प्रिया जी दृष्टिगोचर नहीं होतीं तो वे परम विरही होकर कुंज-कुंज में उन्हें ढूंढने लगते हैं यथा—

ढूंढत श्याम फिरत कुंजनि बिच चित वृषभान किशोरी रे।
गह्वर मँदर कुञ्जन हूँ दै सरस सरस तान गौरी रे।
सिसु-मृग दृग वारी, शशिवदनी नव न वयस अति गोरी रे।
कहाँ गई छन छवि हरना ? चितवत हौं चित गो चोरी रे।

ऐहै सुधि विपुल विहास ब्रज बासन की,
तानन सुनाइ सुधा कानन में भरिहैं ।
'हरिऔध' फेर कबौं अनुकूल ह्वै हैं लाल,
कूल पै कलिंद-तनया के केलि करिहैं ।
हरिहैं हमारो दुख-पुंज गुंजमाल वारे,
कुंज के बिहारी फिर कुंज में बिहारिहैं ।
—रस कलश पृ० २१७

अपने हृदय में इस उत्कंठा को धारण किये हुये प्रिया की प्रतिक्षण प्रिय मिलन के हेतु आकुल रहती है। निरंतर उन्हें यही चिंता बनी रहती है कि कुंजबिहारी अनुकूल होकर कब अपनी रूप माधुरी का पान करायेंगे। जब कभी उन्हें निकुंज विहार के अपार सुख का ध्यान आता है, तो वे चिंताकुल होकर विरह सागर में डूब जाती हैं. कवि चित्रण करता है—

जा थल कीन्हें विहार अनेकन ता थल कांकरी बैठि चुन्यो करैं।
जा रसना सो करी बहु बातन ता रसना सो चरित्र गन्यो करैं।
आलम' जौन से कुंजन में करी केलि तहाँ अब सीस धुन्यो करैं।
नैनन में जे सदा रहते तिनकी अब कान कहानी सुन्यो करैं।
—हि० सा० इ० पृ० ३३०

चिंता की चिंता से जिसमें कभी विरहाग्नि राधा को व्याकुल कर शरीर को गुलाब देती है। मधुर मिलन की अभिलाषा से वे प्राण भी नहीं त्यागतीं और प्रिय की अनुपस्थिति में प्राण रखें भी तो किसलिए ? कवि चिंताकुल अवस्था का चित्रण करता हुआ लिखता है—

जब तें बिलोक्यो बाल लाल बन-कुंजनि में
तब तें अनंग की रंग उमगति है ।
कहै रत्नाकर न जागति न सोवति है
जागत और सोवत में सोवत-जगति है ।
दूपी दिन रैन कहे बान्ह ध्यान बारिधि में
तोहूँ विरहागिनि की दाह सौं दहति है ।
पूरि परी ए री ईंहि मेह नई मारे पर
जाकी लाग पाइ आग पानी में लगति है ।
—रत्नाकर ग्रं० भा० पृ० २१

प्रिय के संयोग सुख की चिंता करते करते वृषभानु नन्दिनी का शरीर क्षीण हो जाता है सखियों का संग अच्छा नहीं लगता और देखना हँसना सब कुछ बिसर जाता है। उनके हृदय में निरंतर अपने प्रभु का ध्यान बना रहता है। वनमाल की भावना पर तनिक दृष्टिपात कीजिये —

जबहिं नंदनंदन की सुधि होत।
सुमिरत ही हिय पीर उठत है ज्यों जल बूड़त पोत।
नैनन सों नहिं नैन सकें मिलि उमगत अंसुवन सोत।
उड़ि न सकें वनमाल जाल फँसि ए मम प्रान कपोत।

—श्रीहरस वि०व०पृ०८९

स्मरण करते ही प्रिया जी के हृदय में प्रेम की हूक उठने लगती है। वे भूलने का प्रयत्न सा करती हैं किन्तु भूल नहीं पातीं। श्यामसुन्दर के उस अलौकिक रूप ने उन्हें मतवाला बना दिया है। कविवर इस स्थिति को देखकर राधा की भावव्यंजना को प्रकट करते हुये कहते हैं—

पिया बिनु उठत हूक हिय हाय।
साँवरी सूरति मोहनी मूरति मो मन गई समाय।
ज्यों-ज्यों ही बिसरायति त्यों त्यों अधिक अधिक सुधि आय।
सखि कृपानु प्राणाधिक प्रियतम आगहु तजि न सकाय।

—प्र०र०म०पृ०२४९

हृदय की हूक आँसुओं के प्रवाह और निरंतर के स्मरण ने प्रिया जी के धैर्य का दमन कर लिया है। वे प्यारे के बिना उन्मत्त की भाँति वृन्दावन के सुरम्य कुंजों में उन्हें खोजती घूमती हैं। तन मन उनका भी उनके वश में नहीं रह गया है। यद्यपि प्रियतम उपस्थित नहीं हैं तथापि उन्मत्त स्थिति में वे निरंतर उन्हीं से रस वार्ता करती रहती हैं—

पिय बिनु पिय सों तिय बतरात।
भावावेश-समाधि-मगन मन बिहरति तिय दिन रात।
कबहुँक उठि कहु तुम अति निष्ठुर तौ सन कछु न भात।
कबहुँक कहु जियने प्यारे तुम सुन्दर श्यामल गात।
कबहुँक उर लपटाति कहति कछु कबहुँक पुनि रिसियात।
मदन कृपानु समुझि मनिनानि मथि मथि हिय हुलसात।

—प्रे०र०म०पृ०२४७

जिन अँखियन जल नेकहुँ आवत पिय रह होत अधीर।
तिन अँखियन सों सदा एक रस, बहत रहत अब नीर।
जिनके होत पलक हूँ न्यारे, उठति रही उर पीर।
सुनति कृपालु कहानी उनकी, पै कोउ स्याम शरीर।

—ब्र०र० म० पृ०२९५

रसिकों के द्वारा भिनी हुई यह विरह-व्यंजना श्यामसुन्दर के संयोगाभिलाषी भक्तों के हृदय में तूफान पैदा कर उन्हें अपार रस राशि के समीप जाने के लिये उतावला बना देती है। उपर्युक्त उद्धरणों से यह बात निश्चित रूप से मालूम हो जाता है कि इन परवर्ती भक्तों पर भक्तियुग की रस-साधना का पूर्ण प्रभाव विद्यमान है। भावों की व्यंजना, प्रेम की टीस, संयोग का सुख और कुंज-विहार के चरम वर्णन ने निस्सन्देह इस बात को प्रमाणित करते हुए इन कवियों की कला को सार्थक बनाकर जितना सम्मान भक्त हृदयी कवियों का किया है उतना ही इस काव्य के अध्ययन करने वालों का भी। राधा कृष्ण की मधुर लीला के रस का आस्वाद और उसके दर्शन की शाश्वत कामना ने भारतीय संस्कृति में अनुप्राणित कृष्ण भक्ति के काव्य में आत्म दमन तथा आत्मसमर्पण दोनों का ही समावेश कर उपासना के मार्ग को अधिक प्रशस्त किया है। साथ ही प्रेम की मधुर सरिता में वेग भी उत्पन्न किया है। भावुकों को आज भी वृन्दावन की इन पवित्र स्थलों में यमुना के कूल पर पहुँचते ही राधा-माधव के परम रम्य रूप की झाँकी प्राप्त हो जाती है। स्मृतिपटल पर नित्य निकुंजेश्वरी और निकुंजविहारी की छवि का दर्शन करते रहना ही इस रसोपासना की सबसे बड़ी सफलता है। प्रभु का सान्निध्य तभी प्राप्त होता है।

शुद्ध सत्त्व मानुष एई स्वभाव विनम्रवति ।
स्त्रीमूर्ति आश्रित सार भजन पीरिति ।
आपनारि नारी शिया आपनि सेवारि ।
ताहा ते पुरुषत्व छिया जाति कुल दिया ।
नाम मात्र पुरुषाकार आकार पाइया ।
—रागसार भा० सं पृ० ४८१

इस संप्रदाय की विचारधारा में सैद्धांतिक रूप से राधा कृष्ण युगल को परमतत्त्व के रूप में स्वीकार कर उन्हें महाभावस्वरूप माना गया है। कवि चंडीदास की रचनाएँ महाभावस्वरूप राधाकृष्ण की विहार-लीलाओं से युक्त हैं। उन्होंने राधा-माधव के संयोग रस में माधुर्य को प्रेम की सर्वोत्कृष्ट कोटि में रखा है।

इस संप्रदाय में लोग वृन्दावन के तीन रूप मानते हैं —

(१) वृन्दावन (२) मन-वृन्दावन (३) नित्य वृन्दावन

साधक, वृन्दावन तथा मन वृन्दावन को पार करके ही नित्य-वृन्दावन में होने वाली युगल रूप की नित्य छवि का ध्यान करता है। यह नित्य वृन्दावन सहजिया साधकों की दृष्टि में वृषभानु नंदिनी तथा वृन्दावनेश्वर की लीला भूमि चम्पकपुर नाम से विख्यात है। राधा-माधव युगल की स्वरूप लीला का यह वैशिष्ट्य इस संप्रदाय के भक्तों के लिये प्राणस्वरूप है। वे इसे क्षणमात्र के लिये भी ओझल नहीं होने देते। नित्य वृन्दावन की यह लीला प्राकृत में वृन्दावन "श्री रूपलीला" के नाम से जानी जाती है। धर्म-कर्म इसी लीला विहार के सुख का अनुभव करता हुआ भक्त उस दिव्य स्वरूप लीला के केन्द्र नित्य वृन्दावन में प्रवेश करता है। इस लीला से माधव युगल कभी एक और कभी दो रूपों में नित्य दृष्टिगोचर होते हैं —

राधा कृष्ण रस प्रेम एकुइ से हय ।
नित्य नित्य स्वंम माझ नित्य विराजय ।

यह रस प्राकृत वृन्दावन में जब प्रकट होता है तो भक्त आप रसिक उसकी ओर आकृष्ट हो जाते हैं और उस दिव्य प्रेम की सरसता का अनुभव

---

१ नवनीतचम्पकम्–सहज उपासना तत्त्व [illegible] साहित्यपरिषद् पत्रिका वर्ष ४ सं० १ ।

करते हैं। कुंज में विहार करने वाले व राधा कृष्ण निस्संदेह एक ही हैं जो अपने भक्तों के आस्वाद के हेतु वहाँ रस की वर्षा करते रहते हैं यथा—

सेइ रसेते करे कुंजेते विहार।
सेइ कृष्ण एइ राधा एकुइ अपार।
राधा हइते निराकार रसेर स्वरूप।
अतएव दुइ रूप हय एक रूप।[1]

इस संप्रदाय वालों का कथन है कि भाव के इस परम पावन क्षेत्र में वही पहुँच सकता है, जो प्रेम के रस का आस्वादक होने की निरंतर कामना सर्वस्व त्याग करके भी करता रहता है और अपने आराध्य प्रियतम के सान्निध्य की अनुभूति में विभोर रहता है। इस अनुभूति को प्राप्त करने के हेतु साधक को अनेक प्रकार के नियमों को अपने जीवन में उतारते हुए अपनी दिनचर्या निश्चित करनी पड़ती है। वे कुछ बातें इस प्रकार हैं—

(१) परमात्मा माधुर्य के एकमात्र स्रोत हैं।
(२) यह माधुर्य सार्वभौम है।
(३) श्रीकृष्ण और राधिका ही परम उपास्यदेव हैं।
(४) प्रेम इस भगवान का धर्म है।
(५) स्वरूप ज्ञान से यह प्रेम उत्पन्न होता है।
(६) इसी प्रेम से भगवानमय हो जाना ही साधना की सफलता है।
(७) रूप के संयोग से स्वरूप की प्राप्ति संभव है।
(८) परकीया की साधना में प्रेमासक्ति होना आवश्यक है।
(९) व्यक्ति के अन्दर रहने वाला स्वरूप कृष्ण का आध्यात्मिक तत्त्व है और रूप भौतिक तत्त्व है।
(१०) श्रीकृष्ण का पुरुषत्व तथा राधा का प्रकृतित्व सिद्ध है।

उपर्युक्त मान्यताओं के आधार पर चलने वाले सहजिया वैष्णव अपने लक्ष्य को प्राप्त कर परमानन्द में तन्मय हो जाते हैं। यह तन्मयता उन्हें इष्ट देव की कृपा स्वरूप प्रदान होने वाली उनकी भक्ति सीमा के दर्शन मात्र में होती है। काम और मदन अथवा रस रति स्वरूप राधा माधव ही इस सीमा

---

१ रतिविलासपद्धतिरा बंग साहित्य परिचय भाग १

विलास के नित्य का है। साधक इन्हीं को जय जय कार करता हुआ प्रतिक्षण रसमय रहने की चेष्टा करता है—

जय-जय सर्वादि वस्तु रस रास काम।
जय जय सर्वश्रेष्ठ रस नित्य धाम।
प्राकृत अप्राकृत आर महा अप्राकृते।
विहार करिछ तुमि निज स्वेच्छा मते।
स्वयं काम नित्य-वस्तु रस-रतिमय।
प्राकृत अप्राकृत आदि तुमि महाशय।
एक वस्तु पुरुष प्रकृतिरूप हइया।
मिलासह बहुरूप धरि दुइ काया।

—तरुणीरमण कृत—सहजउपासना तत्त्व
बंगीय साहित्य परिषद पत्रिका १३१२ खंड ४

सहजिया वैष्णवों की उपर्युक्त संक्षिप्त उपासना-पद्धति से उनकी रस मग्नता के सम्बन्ध में संदेह नहीं रहता। इनकी रचनाओं पर पूर्ण रूप से बंगला का प्रभाव है और वही मात्र इनकी साधना का केन्द्र भी है। ब्रजभाषा में रचनाओं के अभाव के कारण इनके उद्धरण ग्रन्थ के मध्य में प्रस्तुत नहीं किए जा सके। किन्तु भगवत् प्रेम में तन्मय रहने वाले इन सहजिया वैष्णवों की अपनी विशेष महत्ता भारतवर्ष के धार्मिक इतिहास में है।

# सहायक ग्रन्थ-सूची


| | पुस्तक का नाम | लेखक |
|---|---|---|
| १ | अष्टादश सिद्धांत | ब्र० तुलसीदास |
| २ | अनुराग पदावली | गीता प्रेस |
| ३ | अष्टाचार्यों की वाणी | टट्टी संप्रदाय के अष्टाचार्य |
| ४ | अभिलाष-माधुरी | ललितकिशोरी ( काव्य ) |
| ५ | अनुभव रस | हीरासखी |
| ६ | अष्टछाप और वल्लभ संप्रदाय | डा० दीनदयालु गुप्त |
| ७ | अष्टछाप वार्ता | प्रो० कण्ठमणि शास्त्री |
| ८ | अहिर्बुध्न्य संहिता | सं० एम० डी० रामानुजाचार्य |
| ९ | अथर्व वेद संहिता | (आड्यार लाइब्रेरी, मद्रास) |
| १० | अन्त करण प्रबोध | श्री वल्लभाचार्य जी |
| ११ | अष्टकालीन नित्यलीला | सं० नित्यानंद भट्ट |
| १२ | आलोचना | |
| १३ | आइडिया आफ पर्सनालटी | पी० एन० श्रीनिवासाचार्य |
| १४ | आधुनिक साहित्य | श्री नन्ददुलारे वाजपेयी |
| १५ | आचार्य महाप्रभु की प्राकट्य वार्ता | सं० द्वारकादास पुरुषोत्तम दास पारिख |
| १६ | आदि वाणी | प्रो० रामराम जी |
| १७ | इन्ट्रोडक्शन टू दि पंचरात्र ऐण्ड दि अहिर्बुध्न्य संहिता | श्रेडर |
| १८ | उद्धव संदेश | श्री रूप गोस्वामी |
| १९ | उपनिषदांक | सं० हनुमान प्रसाद पोद्दार गी० प्रे० |
| २० | उपासना तत्व दीपिका | श्री भगवतराम शर्मा |
| २१ | उज्ज्वल नीलमणि | श्री रूप गोस्वामी |

# सहायक ग्रन्थ-सूची


| पुस्तक का नाम | लेखक |
|---|---|
| १ अष्टादश सिद्धांत | |
| २ अनुराग पदावली | प्र० तुलसीदास |
| ३ अष्टाचार्यों की वाणी | गीता प्रेस |
| ४ अभिलाष-माधुरी | टट्टी संप्रदाय के अष्टाचार्य |
| ५ अनुभव रस | ललितकिशोरी ( काव्य ) |
| ६ अष्टछाप और बल्लभ संप्रदाय | हीरासखी |
| ७ अष्टछाप वार्ता | डा० दीनदयाल गुप्त |
| ८ अहिर्बुध्न्य संहिता | पो० कण्ठमणि शास्त्री |
| ९ अथर्व वेद संहिता | सं० एम० डी० रामानुजाचार्य |
| १० अष्ट करण प्रदीप | (आड्यार लाइब्रेरी, मद्रास) |
| ११ अष्टकालीन नित्यसेवा | श्री बलरामाचार्य जी |
| १२ आलोचना | सं० नित्यानंद भट्ट |
| १३ आइडिया आफ पर्सनाल्टी | |
| १४ आधुनिक साहित्य | पी० एम० श्रीनिवासाचार्य |
| १५ आचार्य महाप्रभु की प्राकट्य वार्ता | श्री नन्ददुलारे वाजपेयी |
| | सं० द्वारकादास पुरुषोत्तम दास पारिख |
| १६ आदि वाणी | |
| १७ इन्ट्रोडक्शन टु दि पंचरात्र ऐण्ड दि अहिर्बुध्न्य संहिता | पो० रामदास जी |
| १८ उद्धव संदेश | श्रेडर |
| १९ उपनिषदांक | श्री रूप गोस्वामी |
| २० उपासना तत्व दीपिका | सं० हनुमान प्रसाद पोद्दार गी० प्रे० |
| २१ उज्ज्वल नीलमणि | श्री प्रमदाराम शर्मा |
| | श्री रूप गोस्वामी |

२२ उपनिषदमी

२३ उत्तरी भारत की संत परम्परा — सं० श्री ब्रजवल्लभ शरण

२४ एन इन्ट्रोडक्शन टू दि पोस्ट चैतन्य — परशुराम चतुर्वेदी

२५. सहजिया कल्ट

२६ केलिमाल — मणीन्द्र मोहन बोस

२७ कुम्भनदास पद संग्रह — रसिकाचार्य स्वामी हरिदास

२८ कबीर ग्रंथावली — कुम्भनदास जी

२९ केशव की काव्य कला — संत कबीर दास जी

३० कलेक्टेड वर्क्स आफ सर आर० जी० भाण्डारकर — श्री कृष्णशंकर जी शुक्ल

वाल्यूम ४

३१ कबीर का रहस्यवाद

३२ कबीर — डा० रामकुमार वर्मा

३३ कृष्ण कर्णामृत (रसिक रंजिनी टीका) — डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी

३४ केलि कुतूहलम् — श्री बिल्वमंगल जी

३५. कृपा कटाक्ष स्तोत्र — प० मथुरा प्रसाद दीक्षित

३६ गोपी प्रेमपीयूष प्रवाह — टी० स्वामी जयराम देवजी

३७ गोविन्द स्वामी पद संग्रह — सं० नवनीत चतुर्वेदी

३८ गोपी प्रेम — अष्टछाप—गोविन्द स्वामी

३९. गुजराती और ब्रजभाषा काव्य का तुलनात्मक अध्ययन — श्री हनुमान प्रसाद पोद्दार

डा० जगदीश गुप्त

४० गोविन्द वैभवम्

४१ गोवर्द्धन भट्ट ग्रंथावली — भट्ट मथुरानाथ शास्त्री

४२ चंपरस षट्पदम् — श्री गोवर्द्धन भट्ट

४३ घेरण्ड संहिता — प्र० कृष्णदास जी

४४ घनानंद और स्वच्छंद काव्यधारा — श्री घेरण्ड योगीश्वर जी

डा० मनोहरलाल गौड़

४५. घनानन्द ग्रंथावली

४६. चतुर्भुजदास पद-संग्रह — श्री घनानन्द जी

४७ चतुःश्लोकी — अष्टछाप—चतुर्भुजदास जी

चैतन्य चन्द्रामृत — श्री वल्लभाचार्य जी

श्री प्रबोधानन्द जी सरस्वती

| | |
|---|---|
| ४९. छीत स्वामी पद-संग्रह | अष्टछाप—छीतस्वामी जी |
| ५० जायसी ग्रन्थावली | सं० आचार्य रामचन्द्र शुक्ल |
| ५१ दानलीला, मानलीला और मधुर लीला | श्रीललित किशोरी |
| ५२ देव और उनकी कविता | डा० नगेन्द्र |
| ५३ देवी भागवत अंक | कल्याण—गीता प्रेस |
| ५४ दि काल आफ वेदाज | अविनाशचन्द्र बोस |
| ५५ दि एसेंशियल्स आफ इण्डियन फिलासफी | हिरियाना |
| ५६ दि फिलासफी आफ विशिष्टाद्वैत | पी० एन० श्रीनिवासाचारी |
| ५७ दि आइडिया आफ पर्सनालिटी इन-सूफीज्म | श्री रिनाल्ड ए निकल्सन |
| ५८ धर्म रहस्य | स्वामी विवेकानन्द जी |
| ५९ निम्बार्क माधुरी | सं० ब्रह्मचारी बिहारी शरण जी |
| ६० नंददास ग्रन्थावली | सं० ब्रजरत्न दास |
| ६१ *नागरीदास जी की बानी* | भक्त *नागरीदास* |
| ६२ नागर समुच्चय | (कृष्णगढ़ नरेश) नागरीदास जी |
| ६३ नवरत्नम् | श्रीवल्लभाचार्य जी |
| ६४ निकुंज रहस्यस्तवः | श्रीरूपगोस्वामीपाद |
| ६५. नारद पंचरात्र (भारद्वाज संहिता) | डॉ० सरयूप्रसाद मिश्र |
| ६६ नारद पंचरात्र (ब्रह्मसंहिता) | |
| ६७ पंचदशी (पीताम्बरी भाष्य) | मू० ग्र० स्वामी विद्यारण्य |
| ६८ पद्मपुराण | महर्षि व्यास जी |
| ६९. प्रपन्नामृत | श्रीमद् अनन्ताचार्य जी |
| ७० प्रमेय रत्नार्णव | श्रीबालकृष्ण भट्ट |
| ७१ प्रसन्न सुन्दर मंजरी मोदम | श्री सुन्दर भट्टाचार्य |
| ७२ प्रेमदर्शन ( नारद भक्तिसूत्र ) | देवर्षि नारद जी |
| ७३ प्रेम सम्पुट | श्रीविश्वनाथ चक्रवर्ती |
| ७४ पुष्टि प्रवाह मर्यादा | श्रीमद् वल्लभाचार्य जी |

| | |
|---|---|
| ७५ प्रेम योग | वियोगी हरि |
| ७६ प्राचीन वार्ता रहस्य | सं० द्वारकादास पुरुषोत्तमदास पारिख |
| ७७ परमानन्द सागर | अष्टछाप—श्री परमानन्ददास जी |
| ७८ प्रियादास ग्रन्थावली | श्रीप्रियादास जी कृत |
| ७९ प्रेमभक्ति चन्द्रिका | श्रीवृन्दावन दास जी कृत |
| ८० प्रेमघन सर्वस्व (प्र० भा०) | श्रीबदरीनारायण चौ० 'प्रेमघन' |
| ८१ प्रेम रस मदिरा | श्रीकृपानुदास जी |
| ८२ ब्रजभारती | सं० कृष्णदत्त वाजपेयी |
| ८३ बंगीय साहित्य परिषद पत्रिका | बंगीय साहित्य परिषद कलकत्ता |
| ८४ ब्रजविलास स्तव | गोस्वामी रघुनाथ दास जी |
| ८५ ब्रह्मवैवर्त पुराण | महर्षि व्यास जी |
| ८६ विष्णु पुराण | महर्षि व्यास जी |
| ८७ बृहत्स्तोत्र सरित्सागर | वल्लभ संप्रदाय का महत्व ग्रंथ |
| ८८ वेदान्त अंक | कल्याण |
| ८९ वृष भानुजा | श्रीमधुरादास जी |
| ९० विष्णुभक्ति कल्पलता | श्रीपुरुषोत्तम जी |
| ९१ वेदान्त परिभाषा | श्रीधर्मराज दीक्षित कृत |
| ९२ ब्रह्मसूत्र (गोविन्द भाष्य) | श्रीबलदेव विद्याभूषण |
| ९३ ब्रजभक्ति विलास | श्रीलक्ष्मी नारायण भट्ट गोस्वामी |
| ९४ वेदान्तरत्न मंजूषा (दशश्लोकी भाष्य) | मू सं० महर्षि निम्बार्काचार्य |
| ९५ विदग्ध माधवम् | |
| ९६ वैष्णव सिद्धान्त रत्न संग्रह | श्री रूप गोस्वामी विरचित |
| ९७ वैष्णव धर्म | संकलित श्यामलाल हकीम |
| ९८ विचारधारा | श्रीपरशुराम चतुर्वेदी |
| ९९ विनय पत्रिका | डा० धीरेन्द्र |
| १०० बयालीस लीला | सं० वियोगी हरि |
| १०१ ब्रजविहार | महात्मा ध्रुवदास जी |
| १०२ ब्रजनिधि ग्रन्थावली | श्रीनारायण स्वामि |
| १०३ बिहार कुसुमावलि | महाराज ब्रजनिधि |
| १०४ वृन्दावन रस प्रकाश | श्रीवृन्दावन दास जी |
| | चा० हित वृन्दावन दास |

| | | |
|---|---|---|
| १९० | श्रीकृष्ण विरह पत्रिका | श्रीवनमाल जी |
| १९१ | श्रीहित हरिवंश गो० संप्रदाय और साहित्य | श्रीललिता चरण गोस्वामी |
| १९२ | श्रीमद् वल्लभाचार्य और उनके सिद्धान्त | श्रीव्रजनाथ शर्मा |
| १९३ | श्री राधा का क्रम विकास | डा० शशिभूषणदास गुप्त |
| १९४ | श्रीमद् भागवत महापुराण | महर्षि वेदव्यास |
| १९५ | श्रीकृष्ण लीलास्तव | श्रीसनातन गोस्वामिपाद |
| १९६ | श्री राधाकृष्ण गणोद्देश दीपिका | श्रीमद्रूपगोस्वामि पाद |
| १९७ | षोडश ग्रंथ | भट्ट रमानाथ |
| १९८ | हरिलीलामृत | श्री बोपदेव प्रणीत |
| १९९. | हरिभक्ति रसामृत सिन्धु | श्रीमद् रूपगोस्वामि जी |
| २०० | हंस दूतम् | श्रीमद् रूपगोस्वामि जी |
| २०१ | हिन्दी साहित्य का इतिहास | आचार्य रामचन्द्र शुक्ल |
| २०२ | हिन्दी साहित्य में विविधवाद | डा० प्रेमनारायण शुक्ल डी० लिट्० |
| २०३ | हिन्दी साहित्य | डा० श्यामसुन्दरदास डी० लिट्० |
| २०४ | हिन्दी काव्य में निर्गुण संप्रदाय | डा० पीताम्बर दत्त बड़थ्वाल |
| २०५. | हि० सा० का इतिहास | पं० कृष्णशंकर शुक्ल |
| २०६ | हित सुधा-सिन्धु (हित चतुरासी) | गोस्वामी हितहरिवंश |
| २०७ | हरिलीला | श्री व्रजगोपाल जी |

